OF

# THE 'SANSKRIT TEACHER'

BY


ADUR VIDYÂBHÛSHANA, KAMALÂŚANKARA PRÂNAŚANKARA
TRIVEDÎ, B A,

RETIRED PRINCIPAL P R TRAINING COLLEGE, AHMEDÂBÂD
(HONORARY FELLOW OF THE UNIVERSITY OF BOMBAY
AND
IN SANSKR E BOMBAY AND THE PANJAB UNIVERSITIES)


nsla d into Hindi

BY


LAKSHMANA ŚÂSTRÎ TAILANGA, SÂHITYÂCHÂRYA,
PROFESSOR OF SANSKRIT, QUEEN'S COLLEGE BENARES



MACMILLAN & CO, LIMITED
LONDON, BOMBAY, CALCUTTA, AND MADRAS
1917

e Rs 2/-

# संस्कृतशिक्षिका

अर्थात्

रावबहादुर विद्याभूषण कमलाशङ्कर प्राणशङ्कर त्रिवेदी, बी ए,

रिटायर्ड प्रिन्सिपल, पी आर् ट्रेनिंग् कालेज, अहमदाबाद,

मुंबई विश्वविद्यालयके आनररी फेलो, बंबई तथा पंजाब

विश्वविद्यालयके संस्कृत परीक्षक विरचित

'संस्कृत टीचर्'का

## हिन्दी रूपान्तर।

---

अनुवादक

पण्डित लक्ष्मणशास्त्री तैलङ्ग, साहित्याचार्य,

संस्कृत प्रोफेसर, क्वीन्स् कालेज,

बनारस।

प्रकाशक

मैक्मिलन् एण्ड कम्पनी लिमिटेड्

लण्डन्, बम्बे, कलकत्ता, और मद्रास।

---

१९१७

मूल्य २)

# भूमिका।

—०—

संस्कृत भाषा प्राचीन साहित्यका एक अमूल्य निधि है और वह प्रत्नतत्त्वशास्त्र, भाषाशास्त्र, तथा इतर शास्त्रोंकी दृष्टिसे सब जातियोंको लाभदायक है, विशेषत हिन्दुओंको, जिनका जीवन धर्ममय है। मातृभाषाके यथार्थ ज्ञान तथा परिपाकके लिये और धार्मिक तथा आध्यात्मिक साहित्यके—जो सभ्य जगत्का एक आश्चर्य है—बोधके लिये संस्कृत भाषाका अभ्यास अत्यन्त आवश्यक है। इसकी लालसा लोगोंमें अवश्य उत्पन्न होनी चाहिये। जर्मन्, अंग्रेज, अमेरिकन् इत्यादि जातियां इस पर मुग्ध होकर इसके अभ्यासके लिये अपना जीवन समर्पण करते हैं।

मैं जब स्कूलों तथा कालेजोंमें कार्य करता था तब मेरे ध्यानमें यह बात आयी कि विद्यार्थियोंमें रुचि न होनेसे संस्कृतकी बड़ी हानि हो रही है। इसमें सन्देह नहीं कि उनमें संस्कृतका अनुराग उत्पन्न हो सकता और वह स्थिर भी हो सकता है यदि योग्य दिशासे उसका निरूपण किया जाय और साहित्यके बहुमूल्य खज़ाने उनके सामने रक्खे जाय। 'संस्कृत शिक्षिका' कुछ नयी रीतिपर बनायी गयी है और इसका उद्देश यह है कि संस्कृतमें विद्यार्थियोंका अनुराग उत्पन्न हो और उसका अभ्यास सुकर हो।

इस ग्रन्थमें विशेष बातें ये हैं —

(अ) प्रति पाठमें विद्यार्थियोंके लिये संस्कृतसाहित्यका साराम दिया गया है। वाक्य, प्रबन्ध, तथा श्लोकोंके चुनावमें बड़ा ध्यान दिया गया है। वे महाकवियोंके प्रबन्धोंसे, महापुराणोंसे, तथा उपनिषदोंसे लिये गये हैं। इनमें कई लोकोक्तियां हैं जो प्रतिदिनके जीवन तथा बातचीतके लिये उपयुक्त हैं (जैसे—गतानुगतिको लोको न लोकः पारमार्थिकः, अयमपरो गण्डस्योपरि स्फोटः, आम्रान् पृष्टः कोविदारान् व्याचष्टे, क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः, महदपि परदुःखं शीतलं सम्यगाहुः), तथा कई ऐसे श्लोक हैं जो उपदेश तथा उपयोगितासे पूर्ण हैं। इनसे चित्तपर उदात्त शील, श्रद्धा, उत्तमोंके प्रति आदर तथा विनय, विद्याका अनुराग, शक्ति, तथा प्रभुताका आदर, तथा परमेश्वरकी भक्ति, इत्यादिके संस्कार दृढ़ होंगे।

(आ) इसमें गद्यपद्यमय कविताओंका बड़ा संग्रह है। गद्यभाग पञ्चतन्त्र, दशकुमारचरित, कादम्बरी, तथा श्रीशङ्कराचार्यके ग्रन्थोंसे लिया गया है। इनमें विद्यार्थियोंको हि[illegible] रीतियोंके नमूने मिलेंगे। पद्यभाग चाणक्य, भर्तृहरि, कालिदास, भवभूति, इत्यादिके ग्रन्थों तथा रामायण, महाभारत, तथा अन्य ग्रन्थोंसे चुना गया है।

(इ) भाषाका उत्तम अभ्यास काव्योंसे हो सकता है जिनमें उत्तम विचार मनोहर रचनामें प्रकाशित किये गये हैं। ऐसे ऐसे सुभाषितरत्नोंके कण्ठस्थ कर लेनेसे भाषापर अधिकार तथा गाढ

अनुराग उत्पन्न होगा। पाठोंमें तथा ग्रन्थके अन्तमें दिये श्लोकोंके चुनावमें, जो लगभग २०० के हैं, इस बातपर विशेष दृष्टि दी गयी है।

(ई) विद्यार्थियोंका संस्कृतके छन्द तथा अलङ्कारोंमें प्रवेश करानेका यत्न किया गया है। गणोंके तथा मालिनी, वसन्ततिलका, हरिणी, शिखरिणी, इत्यादि प्रचलित छन्दोंके लक्षण दिये गये हैं। उपमा, रूपक, अर्थान्तरन्यास, अन्योक्ति, इत्यादि प्रसिद्ध अलङ्कारोंके लक्षण पाठोंमें तथा पुस्तकान्तकी टिप्पणियोंमें स्पष्ट किये गये हैं।

(उ) विद्यार्थियोंका ध्यान पहिले साहित्यकी ओर आकृष्ट किया गया है और व्याकरण उसका अङ्ग बनाया गया है, और ऐसा ही होना चाहिये। यह उद्देश अधोलिखित मार्गसे सिद्ध हुआ है। प्रतिपाठके आरम्भमें कुछ वाक्य दिये गये हैं जिनका हिन्दीमें अनुवाद किया गया है। इनमें नये व्याकरणके रूप मोटे टाइपमें दिये गये हैं जिसमें विद्यार्थियोंका ध्यान उनकी ओर आकृष्ट हो। इसके बाद तैयार रूपावली है। सबके अन्तमें नियम है जो उन रूपोंसे निकाले गये हैं। इस प्रकार अनुसृत पद्धति तुलनात्मक है। यह स्कूलके लड़कोंसे लेकर संस्कृतके जिज्ञासु वृद्ध पुरुषोंतक सभीको शिक्षाप्रद तथा मनोरञ्जक होगी। स्कूलके विद्यार्थियोंको पहिले रूपोंका पहिचानना सीखना चाहिये और इसके बाद उनका अभ्यास करना चाहिये। जिज्ञासु वृद्धोंके लिये केवल उनका पहिचानना पर्याप्त है।

(ऊ) इसमें संक्षेपसे प्राय वे सब व्याकरणके विषय आ गये हैं जिनका जानना संस्कृत साहित्यके अभ्यासके लिये अत्यन्त आवश्यक है। अप्रयुक्त रूप जान बूझकर छोड दिये गये है। अध्यापक तथा परीक्षकके नातेसे मुझे इस बातका अनुभव हुआ है कि विद्यार्थी लोग अनियत रूपोको केवल परीक्षाके लिये रट लेते है और परीक्षासे छुटकारा पाते ही उनको भूल जाते हैं। वे लोग भाषामें प्रचलित शब्दरूप तथा धातुरूपोके साधारण नियमोंको नही समझते। इस त्रुटिके दूर करनेके लिये साहित्यमें साधारणत. प्रचारमे आनेवाले रूपोपर विद्यार्थियोंका ध्यान आकृष्ट किया गया है। इसी उद्देश्यसे सन्धिके नियमोका, जो विविध रूपो के बनानेमे लगते हे, बडी सावधानीसे निरूपण किया गया हे और वे उदाहरणो से स्पष्ट किये गये है।

(ए) जो विषय अधिक सुगम तथा प्रचलित है वह पहिले दिया गया है और पीछेसे अधिक दुर्गम तथा कम प्रचलित विषय। समास तथा भूत कृदन्तो का प्रयोग संस्कृत साहित्यमे बहुत आया करता हे, इसलिये उनका पहिले प्रकरणो में समावेश किया गया है। भविष्यत् कालो का परोक्षभूतके पूर्व तथा सामान्य भूतकालके चतुर्थ तथा पञ्चम प्रकारो का निरूपण अन्यप्रकारोंके पूर्व किया गया है।

(ऐ) अन्तिम पाठमे कृत् तथा तद्धित प्रत्ययो का वर्णन है जो प्राय भाषामे मिलते हैं।

(ओ) संस्कृत व्याकरणके पारिभाषिक शब्दो मे यह,

विशेषता है कि वे अभिप्रायगर्भित हैं।¹ यदि यह बात विद्यार्थियों-को भलीभांति समझायी जाय, तो उनका कार्य बहुत कुछ सुगम होगा। मुझे यूनीवर्सिटीके परीक्षकके सम्बन्धमें यह कहते खेद होता है कि यह बात योग्य रीतिसे विद्यार्थियोंके ध्यानमें नहीं लायी जाती। यही कारण है कि विद्यार्थी लोग 'बहुव्रीहि' इत्यादि शब्दोंके लिखनेमें अनेक प्रकार की गलतिया किया करते हैं—जैसे कोई 'वहुरि' लिखते हैं, जो अत्यन्त उपहासास्पद है। इस आपत्तिको दूर करने के लिये इस पुस्तकमें प्रत्येक व्याकरण के पारिभाषिक शब्दोंका व्याख्यान किया गया है जिससे विद्यार्थियोंके मन पर उनका संस्कार दृढ होगा। जब विद्यार्थीको यह मालूम हो जाता है कि 'बहुव्रीहि' शब्द स्वयं बहुव्रीहि समास है और उस समासके लक्षणको बताता है, जब वह यह समझ लेता है कि 'तत्पुरुष' शब्दका विग्रह दो प्रकारोंसे हो सकता है और यह दोनो प्रकारके समासोंके लक्षणोंको सूचित करता है, जब उसे इस बातका ज्ञान हो जाता है कि वर्तमान तथा भूत ये शब्द स्वयं क्रमसे वर्तमान तथा भूतकृदन्त हैं, जब उसके समझमें यह बात आ जाती है कि छन्दोंका लक्षण प्रायः उस छन्दके पादमें कहा जाता है जिनका लक्षण बताता हो, तब उसका याद करनेका काम अत्यन्त सुकर तथा मनोरञ्जक होता है और उसका ज्ञान दृढ़ और चिरस्थायि होता है।

(औ) ज्ञानमें कुछ उन्नति होनेतक विद्यार्थियोंको अनुवादके लिये वाक्य नहीं दिये गये हैं। इसके बाद अनुवादके लिये

संस्कृत वाक्य दिये गये है। उत्तरोत्तर पाठोंमें ये वाक्य अधिक होते गये हैं परन्तु इतने अधिक नहीं कि विद्यार्थी उकता जाय। संस्कृतमें अनुवादके लिये थोडे भाषाके वाक्य दिये गये हैं।

(अ) विद्यार्थियोंमें स्वावलम्बनकी आदत—जिसके बिना इस जीवनमें कोई बडा उद्देश सिद्ध नहीं हो सकता—डालनेके लिये पुस्तकान्तमें दिये हुए गद्यपद्यसंग्रहोंका शब्दकोश नहीं दिया गया है। तथापि कठिन स्थलोमें टिप्पणियां दी गयी हैं तथा आवश्यक स्थानों पर प्रकरण समझाया गया है।

(अ) बुद्धिमान् विद्यार्थियोंके लिये परिशिष्ट दिया गया है। हमको आशा है कि यह उनके लिये उपकारक होगा जो पाणिनीय व्याकरणमें प्रवेश चाहते है और इससे आवृत्ति करते समय अच्छे विद्यार्थियोंका कार्य सुकर होगा।

सुरत। } कमलाशङ्कर प्राणशङ्कर त्रिवेदी।

# विषयसूची।


| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| पाठ १—वर्ण | १—२ |
| पाठ २—वर्तमानकाल | २—३ |
| पाठ ३—वर्तमानकाल | ३—६ |
| पाठ ४—वर्तमानकाल | ६—८ |
| पाठ ५—उपसर्ग | ९—१२ |
| पाठ ६—अकारान्त शब्द | १२—१५ |
| पाठ ७—अकारान्त शब्द | १६—२० |
| पाठ ८—इकारान्त, उकारान्त, तथा ऋकारान्त शब्द | २०—२६ |
| पाठ ९—आत्मनेपद वर्तमानकाल तथा आकारान्त शब्द | २६—३१ |
| पाठ १०—सर्वनाम | ३२—३६ |
| पाठ ११—द्वन्द्व और तत्पुरुष, ईकारान्त तथा ऊकारान्त शब्द | ३७—४३ |
| पाठ १२—बहुव्रीहि और अव्ययीभाव, सकारान्त शब्द, भूतकृदन्त | ४३—५१ |
| पाठ १३—इदम्, त्, च्, तथा ज् में समाप्त होनेवाले शब्द | ५१—६० |
| पाठ १४—इकारान्त तथा उकारान्त स्त्रीलिङ्ग शब्द, लोट् लकार (आज्ञार्थक) के रूप | ६०—६९ |

| विषय | पृष्ठ |
| --- | --- |
| पाठ १५—विधिलिङ् (विध्यर्थ), अदस् | ६८—७६ |
| पाठ १६—लङ्लकार वा अनद्यतन भूत, अस्मद् और युष्मद् | ७७—८३ |
| पाठ १७—ऋकारान्त शब्द | ८४—८९ |
| पाठ १८—इ, उ, तथा ऋकारान्त नपुंसक शब्द | ९०—९५ |
| पाठ १९—नकारान्त शब्द | ९६—१०३ |
| पाठ २०—कर्मणि प्रयोग और भावे प्रयोग | १०४—१११ |
| पाठ २१—वर्तमान कृदन्त | ११२—११९ |
| पाठ २२—वस् तथा ईयस्में समाप्त होनेवाले शब्द | ११९—१२५ |
| पाठ २३—सख्यावाचक (१ से १० तक) | १२५—१३२ |
| पाठ २४—अनियत सज्ञावाचक | १३२—१४० |
| पाठ २५—स्वादि तथा तनादिगणके धातु | १४०—१४९ |
| पाठ २६—क्र्यादिगणके धातु | १४९—१५६ |
| पाठ २७—अदादिगणके धातु | १५७—१६७ |
| पाठ २८—अदादिगणके धातु | १६७—१८१ |
| पाठ २९—रुधादि तथा अदादिगणके धातु | १८१—१९४ |
| पाठ ३०—जुहोत्यादिगण | १९४—२०६ |
| पाठ ३१—विशेषण तथा क्रियाविशेषण | २०६—२१८ |
| पाठ ३२—समास—अव्ययीभाव तथा तत्पुरुष | २१८—२२७ |
| पाठ ३३—बहुव्रीहि तथा द्वन्द्वसमास | २२७—२३४ |
| पाठ ३४—कारक | २३४—२४५ |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| पाठ ३५—भविष्यत् तथा क्रियातिपत्ति | २४६—२५८ |
| पाठ ३६—परोक्षभूत वा लिट् | २५८—२६८ |
| पाठ ३७—परोक्षभूत | २६८—२७१ |
| पाठ ३८—कुछ अनियत रूप | २७८—२८७ |
| पाठ ३९—तद्धित और कृत् प्रत्यय | २८७—२९७ |
| पाठ ४०—सामान्यभूतकाल | २९८—३०९ |
| पाठ ४१—आशीर्लिङ्, इच्छार्थक, अतिशयार्थक, नामधातु | ३०९—३१७ |
| पाठ ४२—स्त्रीप्रत्यय तथा पत्रलेखनका प्रकार | ३१७—३२६ |
| १। चटकदम्पत्योः | ३२७—३२९ |
| २। वामदेवशिष्यकथिता कुमारवार्ता | ३२९—३३० |
| ३। सिंहशशकयो | ३३०—३३२ |
| ४। सर्पमण्डूकयो. | ३३२—३३५ |
| ५। मान्धातृवृत्तान्त | ३३५—३३६ |
| ६। कुमार चन्द्रापीड प्रति महाराजाज्ञा | ३३६—३३७ |
| ७। चन्द्रापीड प्रति शुकनासोपदेश | ३३७—३३८ |
| ८। ब्रह्मज्ञानविषयक गुरुशिष्यसवाद | ३३८—३३९ |
| ९। नीति. | ३४०—३४१ |
| १०। राजभक्ति | ३४१—३४२ |
| ११। अराजक राष्ट्रम् | ३४२—३४३ |
| १२। पञ्चवटी | ३४३—३४४ |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| १३। श्रीनिवासस्थानानि | ३४४—३४५ |
| १४। दम्पतीस्नेह. | ३४५—३४७ |
| १५। संयम | ३४७—३४८ |
| १६। आपदि शोकत्याग | ३४८ |
| १७। सन्तोष: | ३४९ |
| १८। आत्मज्ञानम्—कर्तव्यज्ञानम् | ३५०—३५१ |
| १९। अजविलाप | ३५१—३५२ |
| २०। प्रकीर्णानि सुभाषितपद्यानि | ३५२—३६२ |
| २१। स्तुतिपद्यानि | ३६२—३६३ |
| उद्धृत गद्यपद्योंपर टिप्पणी | ३६५—३८३ |
| परिशिष्ट (क) क्ष धातुके रूप | ३८४ |
| परिशिष्ट (ख) पाणिनीय पद्धति | ३८५—४०० |
| परिशिष्ट (ग) कृदन्तरूप | ४०१—४०७ |
| शुद्धिपत्र | [illegible] |

# प्रशंसापत्र।

—०००—

**सूचना**—वाबे गवर्मेण्टने 'संस्कृत टीचर्' और उसके गुजराती अनुवाद 'संस्कृत शिचिका' का स्कूलों तथा ट्रेनिंग कालेजोंमें पाठ्य पुस्तककी तरह उपयोग किया जाना मंजूर किया है। मध्यप्रदेशकी गवर्मेंटने 'संस्कृत टीचर्' का द्वितीय श्रेणीके स्कूलोंमें तथा अलहाबाद यूनीवर्सिटीने सन् १९१९ की म्याट्रिक् परीक्षामें पाठ्यपुस्तक की तरह उपयोग किया जाना मंजूर किया है।

---

**माननीय न्यायमूर्ति सर् एन् जी चन्दावरकर, एम् ए, एल् एल् बी** महाशय लिखते हैं —

मैंने आपकी पुस्तक (संस्कृत टीचर) को पढ़ा और उसे अत्यन्त उपयोगी पाया। पाठोंका रचनाक्रम, टिप्पणियां, और उद्धृत गद्यपद्यसंग्रह अत्युत्तम है।

---

**प्रो॰ ए ए मक्डानल, आक्सफोर्ड** —

आखिर हमको आपकी पुस्तक पढ़नेका अवसर मिला। जहांतक मेरा अनुभव है भारतवर्षके विद्यार्थियोंको संस्कृतविद्यामें प्रवेश करानेके लिये इससे उत्तम पुस्तक भारतवर्षमें छपी नहीं है। नवीन विद्यार्थियोंको संस्कृतविद्या बहुत रोचक बनायी जा सकती है यदि वह योग्य मार्गसे पढ़ाई जाय। परन्तु मैं समझता हूं, आजकल भारतवर्षमें बनी हुई पुस्तकोंमें, जिनको मैंने देखा है, यह बात नहीं पायी जाती। वे विशेषतः रटानेके लिये बनायी गयी हैं। उनमें मनोहर टिप्पणियोंके रूपमें बहुत कम ज्ञातव्य विषय होता है और उनमें अनावश्यक नियम तथा अप्रयुक्त रूप बहुत होते हैं। आपका व्याख्याका प्रकार, संस्कृत साहित्यसे सावधानीके साथ चुने हुए गद्यपद्य, छन्द तथा अलङ्कारों पर टिप्पणियां, तथा पाणिनीय व्याकरणपद्धति, ये सब विषय मेरी समझमें अत्युत्तम हैं।

मैं समझता हूं भारतवर्षीय यूनीवर्सिटियोंकी एण्ट्रेन्स् परीक्षाके लिये यह ग्रन्थ अत्यन्त उपकारक होगा।

---

महामहोपाध्याय प हरप्रसाद शास्त्री, एम् ए, प्रिन्सिपल्, गवर्मेंट् संस्कृत कालेज, कलकत्ता —

अच्छा होता यदि आपकी पुस्तक इस प्रान्तमें भी चलायी जाती। यहां पर अभीतक वही पुराना नीरस संस्कृत पढानेका ढर्रा चला जाता है, जिससे विद्यार्थी घबडा जाते हैं। संस्कृत व्याकरणके नियम अत्यन्त क्लिष्ट और नीरस होनेके कारण विद्यार्थी लोग संस्कृतको छोड इतर भाषाओंका पढना पसन्द करते हैं। सचमुच ही आपने संस्कृत व्याकरणको एक सरस और विद्यार्थियोंके चित्तको अपनी ओर खींचनेवाली चीज बना डाला। इसकी सुन्दरता और सुगमता वस्तुतः चित्तको लुभानेवाली है। लोग संस्कृतभाषाकी, जिसमें ३६०० पाणिनिके और लगभग ५,००० कात्यायनके नियम हैं, शहदके छत्तेकी उपमा दिया करते हैं, जो अपने शहदको बचाता रहता है। जिस प्रकार मधुमक्खियां काटकर लोगोंको शहद तक पहुंचने नहीं देती उसी प्रकार क्लिष्ट नियम और उनकी सदोषता लोगोंको संस्कृत साहित्यके सौन्दर्य और माधुर्य तक पहुंचनेमें बाधा देते हैं। परन्तु आपने मधुमक्खियां पालनेवाले चतुर पुरुषके कुशल हस्तसे सब मधुमक्खियोंको उडा दिया और शहद हमारे बच्चोंके लिये सुलभ कर दिया है। यह बात निश्चयपूर्वक कही जा सकती है कि आपके परिश्रमोंसे आपका प्रान्त अच्छी तरह लाभ उठायगा। आपने यह सिद्ध कर दिया कि संस्कृत भी एक भाषा है जो किसी भाषासे कम नहीं। साथ साथ आपने यह भी सिद्ध कर दिया कि व्याकरणसे भाषाका अभ्यास अधिक उपयोगी है, भाषाका जाननेवाला स्वयं व्याकरणके नियम बना ले सकता है। सबसे उत्तम बात तो यह है कि नियमोंके उदाहरणोंमें आपने आधुनिक संस्कृत न देकर प्राचीन काव्योंसे गद्य पद्य चुने। मेरी यह इच्छा है कि इस कार्यमें आपको पूर्ण सफलता प्राप्त हो। मैंने अपने लडकोंसे आपकी पुस्तकका पूर्ण उपयोग लेनेके लिये कहा है।

---

श्रीयुत रेवरेंड् प्रो० ए हेग्लिन्, संस्कृत प्रोफेसर, झेवियर्स कालेज बंबई —

संस्कृतकी विभक्तियां, अनेक शब्दरूप, तथा धातुरूप विद्यार्थियोंकी स्मृतिशक्तिपर बड़ा बोझ डालते हैं। आपने बड़ी चतुराईसे विशेष प्रचलित रूपोंमें सीमाबद्ध कर इस कामको हलका बना डाला है। नियमोंकी योग्य रचना और क्रमिक पाठोंका सन्निवेश इस कामको और हलका करते हैं। आपने (उदाहरणार्थ) दिये हुए वाक्य तथा पुस्तकके अन्तमें दिये हुए गद्य पद्य उत्तम रीतिसे चुने हुए, भिन्न भिन्न विषयोंके, मनोरञ्जक, तथा काव्योंसे उद्धृत हैं।

विद्यार्थियोंको यह देखकर बड़ी प्रसन्नता होगी कि प्रति पाठमें दिये हुए भाषाके वाक्य कम और छोटे २ हैं। टाइप् मोटा तथा स्पष्ट और पुस्तकका आकार छोटा है। पुस्तककी सम्पूर्ण रचना मनोहर है। मेरी रायमें 'संस्कृत टीचर्' स्कूलोंमें प्राथमिक व्याकरण और पाठ्य पुस्तककी तरह उपयुक्त होनेके योग्य है।

---

प्रो० वी एस् घाटे, एम् ए, संस्कृत प्रोफेसर, डेक्कन कालेज, पूना .—

मैंने आपकी 'संस्कृत टीचर्' के कुछ अंश पढ़े हैं। मैं प्रसन्नतासे इसे स्कूलोंमें चलाये जानेकी शिफारिस करता हूं।

पहिले संस्कृत वाक्य लेकर उनपर व्याकरणनियमोंके बैठानेकी आपकी रीति अधिक स्वाभाविक है और मुझे निश्चय है कि यह संस्कृतकी पढ़ाईको अधिक मनोरञ्जक बनायगी।

गद्यपद्योंका संग्रह उत्तम और मनोरञ्जक है। व्याकरणके भिन्न भिन्न विषय योग्य रीतिसे व्यवस्थित किये गये हैं, जैसे पुस्तकके पूर्व भागमें सर्वनाम तथा साधारण समासोंका वर्णन, तथा परोक्षभूतके पूर्व दोनों भविष्यत् कालोंका

वर्णन, निश्चय योग्य दिशाका सूचक है। आपका संस्कृत व्याकरणकी प्रचलित पारिभाषिक शब्दोंका जहां तहां व्याख्यान करनेका उद्योग अत्यन्त स्तुत्य है। आपने अनियत रूपोंके व्याख्यानमें पुस्तकका बोझ नहीं बढाया है जिससे विद्यार्थियोंके मार्गमें एक बड़ा विघ्न दूर हुआ। विशेषत आपका आशीर्लिङ् तथा इच्छार्थकोंका वर्णन वैसा है जैसा कि होना चाहिये। मैं बड़ी प्रसन्नतासे कह सकता हूं कि 'संस्कृत टीचर' का यत्न योग्य दिशासे हुआ है और यह संस्कृतके पढानेमें बहुत उपकारी होगा, क्योंकि यह इन दो उत्तम सिद्धान्तोंपर बना है, 'व्याकरणके पूर्व साहित्य' और 'उतना व्याकरण जितना साहित्यके लिये आवश्यक है।'

---

प्रो० एच् एम् भडकमकर, बी ए, संस्कृत प्रोफेसर, विल्सन् कालेज, बंबई :—

उन नई रीतियोंकी दृष्टिसे, जो अब स्कूलोंमें संस्कृत पढानेमें चलाई जानेवाली हैं, मैं समझता हूं कि आपकी पुस्तक बहुत उपयुक्त होगी। अध्यापकके नातेसे आपकी विद्यार्थियोंकी अपेक्षायें तथा शक्ति जाननेका मुझसे अच्छा अवसर मिला है। मुझे विश्वास है कि आपकी पुस्तक स्कूलोंके विद्यार्थियोंके लिये बहुत उपयोगी होगी। मुझे आशा है इससे संस्कृतके पढानेको मनोरञ्जक और शिक्षाप्रद बनानेका आपका उद्देश अच्छी तरह सिद्ध होगा। मैं जानता हूं कि यूनीवर्सिटीके परीक्षामें जानेके पूर्व विद्यार्थियोंको अधिक पढनेकी आवश्यकता होगी, परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि आपकी सुगम तथा संक्षिप्त व्याकरणरीतियोंको अच्छी तरह अभ्यास कर चुकनेपर उनकी बुद्धि संस्कृत साहित्यमें प्रवेश करनेमें समर्थ होगी। विद्यार्थियोंको इसकी यथार्थ तथा व्यावहारिक उपयोग, होनेके विषयमें, मैं समझता हूं, आप मुझसे अच्छा समझते हैं।

---

महामहोपाध्याय डा० गङ्गानाथ झा, एम् ए, संस्कृत प्रोफेसर, म्योर सेंट्रल् कालेज, अलहाबाद —

मुझे विश्वास है कि आपकी पुस्तकका आदर होगा। जो कुछ थोड़ासा मैंने देखा है उस पर से यह मालूम होता है कि डा० भाण्डारकरकी सीरीज् से यह उत्तम हुई है।

यह पुस्तक स्कूलोंमें चलाये जाने योग्य है। मैं यथाशक्ति इसके प्रचारका उद्योग करूंगा।

---

डा० वेनिस्, एम् ए, प्रिन्सिपल्, गवर्मेंट् संस्कृत कालेज, बनारस —

जहांतक मुझे आपकी पुस्तक पढ़नेका अवसर मिला, मैं यह कह सकता हूं कि इससे आपने अपनी प्रस्तावनामें लिखे हुए उद्देश सिद्ध हुए। आपने भारतवर्षके अंग्रेजी पढ़नेवाले विद्यार्थियोंके हाथ संस्कृत व्याकरणकी संक्षिप्त और विश्वसनीय एक पुस्तक दी। मेरी इच्छा है कि आपकी पुस्तका उचित आदर हो।

---

प्रिन्सिपल् पी एस् श्रीनिवास ऐयङ्गार, एम् ए, प्रिन्सिपल्, मिसेस् ए वी नरसिंह राव कालेज, विजगापटम् —

आपकी पुस्तक प्रचलित संस्कृत व्याकरण तथा पाठ्य पुस्तकोंमें बहुत उत्तम है। मैं पहिले रूप और बाद उसके विवेचनकी आपकी पद्धति बहुत पसन्द करता हूं। धातुओंसे रूप बनानेकी कृत्रिम रीतिसे यह रीति बहुत अच्छी है, जिसमें लोग घड़ीसाज घड़ियोंकी तरह उन उन अवयवोंको जोड़ शब्द तैयार करते हैं।

---

ए महादेव शास्त्री, बी. ए, संस्कृत पुस्तक निरीक्षक तथा मैसोर सस्कृत सीरीज्के सम्पादक —

आप विश्वास रक्खे कि आपने पढानेकी रीतिमें बडी उन्नति कर दिखायी है। पढानेकी इस अत्यन्त स्वाभाविक रीतिसे सस्कृतका पढाना अधिक मनोरञ्जक होगा। उदाहरणवाक्य, जो सस्कृत काव्योंसे दिये गये हैं, साहित्यमें लोगोंकी रुचि उत्पन्न करेंगे।

---

ए अनन्ताचार्य शास्त्री, मैसोर प्रत्नतत्त्वविभाग, बगलोर् —

मैंने आपकी पुस्तक पढी। आपकी रीति उत्तम है। अंग्रेजी विभागके संस्कृत विद्यार्थियोंके लिये यह पुस्तक अच्छी सहायक होगी। दूसरी पुस्तकें उन्हीं विद्यार्थियोंकी सहायता दे सकती हैं जिनकी पहिले ही से सस्कृत भाषाकी अच्छी व्युत्पत्ति है। पहिले वाक्य देकर बाद उनके शब्दोंकी निष्पत्ति निरूपण करनेकी रीति विद्यार्थियोंको साहित्य पढनेमें सहायता देती है। आपने उदाहरणार्थ चुने हुए गद्य पद्य केवल उपदेश-पर ही नही हैं किन्तु वे स्मरण रखने योग्य तथा भावि जीवनमें उपयोगी भी हैं।

---

प्रो०, राजराज वर्मा, एम् ए, सस्कृत प्रोफेसर, महाराजा कालेज, त्रिवाङ्कम् :—

मैंने आपकी पुस्तक देखी। मैं देखता हूं कि इसकी योजना बडी योग्यता-से कल्पित और बडी कुशलतासे रची गयी है। इसमें सक्षेप और सुगमताका योग हुआ है जिसके लिये आप धन्यवादार्ह हैं। नये विद्यार्थियोंके लिये बनी हुई पुस्तकमें प्रयोगात्मक रीतिसे तुलनात्मक रीतिका अवलम्बन करना एक नयी बात है। इस नयी रीतिका अवलम्बन उन विद्यार्थियोंमें रुचि जाग्रत तथा स्थिर करनेमें उपयुक्त होगा, जिनके हाथमें यह पुस्तक दी जायगी। इसके गद्य पद्योंके विषयमें मुझे निश्चय है कि उनकी विचित्रता और उत्तमता सर्वत्र आद्दृत

होगी। सर्वथा इसमें यदि मतभेद हो सकता है तो वह कदाचित इसके परिमाणके विषयमें। सम्भव है कि इसे कुछ लोग नये विद्यार्थियोंके लिये अपर्याप्त समझें। इसी प्रकार संस्कृतमें अनुवादके लिये वाक्य कदाचित बहुत कम समझे जांय तो सम्भव है। परन्तु मुझे पूर्ण निश्चय है कि नये विद्यार्थियोंके लिये बनाई गयी ऐसी पुस्तकमें कुछ सीमा भी होती है। पुस्तकके अन्तमें दिये हुए गद्य पद्य भलीभांति चुने गये हैं और सदाचार के अच्छे निदर्शक हैं। वे एंट्रेन्स् परीक्षाकी एक वर्षकी पढ़ाईके लिये पर्याप्त हैं। मैं अपने विद्यार्थियोंमें इसका प्रचार करूंगा और सामान्यतः स्कूलोंमें इसके उचित उपयोगकी सिफारिश करूंगा।

---

प्रो॰ वीरेश्वर शास्त्री द्रविड, संस्कृत प्रोफेसर, महाराजा कालेज, जयपुर —

स्कूलों तथा भारतवर्षीय युनीवर्सिटियोंके म्याट्रिक्युलेशन परीक्षाके छात्रोंकी अपेक्षायें पूर्ण करनेमें यह पुस्तक अत्यन्त उपयुक्त है। अपने परिश्रमसे संस्कृतमें प्रवेश चाहनेवालोंके लिये तो यह अमूल्य है। आपने अवलम्बन की हुई तुलनात्मक पद्धति नूतन विद्यार्थियोंकी उस नीरसताको कम करेगी जिसका उनको प्रायः अनुभव हुआ करता है। चुने हुए वाक्य सुगम तथा सुव्यवस्थित हैं और प्रकृत व्याकरण नियमों को अच्छी तरह स्पष्ट करते हैं। पुस्तकके अन्तमें दिये हुए विविध विषयोंके गद्य पद्य इस पुस्तकमें अपूर्व हैं। उनका बार बार पढ़ना विद्यार्थियोंको संस्कृत भाषाकी रचना और मर्म समझने में बहुत उपकार करेगा।

---

टी गणपति शास्त्री, संस्कृतपुस्तकनिरीक्षक तथा त्रिवाङ्कुर् संस्कृत सीरिजके सम्पादक —

आप ऐसे लोग लोगोंके अनेक प्रकारके उपकार करनेमें समर्थ हैं। इन्हें अपने किये

हुए अनेक उपकारोंसे तृप्ति नहीं। वे ऐसी दिशासे फिर भी लोगोंका उपकार करनेकी इच्छा करते रहते हैं। सर्वथा यह नयी पुस्तक गुणनोंमें अवश्य प्रवेश पावेगी।

---

## नारायण शास्त्री, हेड्मास्टर, संस्कृत पाठशाला, त्रिवाड्रम् तथा भूतपूर्व संस्कृत प्रोफेसर, महाराजा कालेज, त्रिवाड्रम् ।—

मैने सावधानतासे आद्यन्त आपकी पुस्तक पढी। मुझे इसमें कहीं कोई भी चीज दुष्ट या असुन्दर देखनेमें न आयी। वाक्योंसे उद्धृत कर पदोंकी निष्पत्ति प्रतिपादन करनेकी आपकी शैली पाणिनितक किस वैयाकरणकी हृदयको मुग्ध न करेगी? सबसे बढकर प्रशंसाकी बात तो यह है कि इसमें प्राचीन उत्तम काव्योंसे संगृहीत वाक्य, गद्य, तथा पद्य मधुर, कोमल, तथा सदुपदेशपर हैं। अधिक क्या लिखें? आपकी पुस्तक संस्कृताभिमानियोंके मनकी 'अंग्रेजीके फैलनेसे संस्कृतका प्रचार संकुचित हो रहा है' इस कण्टककी दूर करनेमें रामबाण औषध है यही मेरा निश्चित मत है।

आपने प्रस्तावनामें जो लिखा है कि यह पुस्तक स्कूलके विद्यार्थियों तथा अधिक वय वाले अंग्रेजीके विद्वानोंको, जो संस्कृत जाननेकी अभिलाषा रखते हैं, शिक्षाप्रद तथा मनोरञ्जक होगी, इससे मैं सहमत हूं। ऐसा आदमी न मिलेगा जो इस विषयमें विवाद करे कि यह पुस्तक स्कूलोंमें उत्तम पाठ्यपुस्तकका स्थान पाने योग्य है। संक्षेप यह है कि इस प्रकारका आपका उद्योग सुझ ऐसे लोगोंको बहुत आनन्द देता है। पाठशालाओंमें पाठ्यपुस्तकोंका विचार करनेके अवसरपर कौन 'संस्कृत टीचर' को भूलेगा? सब लोग ... प्रेमसे अपना हर्ष प्रकट करते हैं।

---

## शास्त्री केदारनाथ दुर्गाप्रसाद, महामहोपाध्याय, काव्यमालाके सम्पादक, जयपुर ।—

आपका 'संस्कृत टीचर' नामका संस्कृतशिक्षक एकबारगी व्याकरण, कोश, तथा साहित्यमें उत्तम व्युत्पत्ति करानेमें समर्थ है।

इसमें सन्देह नहीं कि संस्कृत साहित्यमें प्रवेश करनेकी इच्छा रखनेवालोंको यह अत्यन्त

उपयोगी तथा नवीन शैलीकी पुस्तक बहुत उपकारी होगी। संस्कृतानुरागी सहृदयोंसे मेरी सादर यह प्रार्थना है कि केवल संस्कृत जाननेकी इच्छा रखनेवालोंके लिये वे लोग इसी रीतिपर सरल संस्कृत अथवा हिन्दीमें ग्रन्थ शीघ्र बनावें। पढ़ानेमें किस परिपाटीका स्वीकार करना चाहिये यह बात 'संस्कृत टीचर' अच्छी तरह सिखाता है। संस्कृतमें हम इसे टीचर नहीं, चौतर कहते हैं। क्योंकि पाणिनि, कात्यायन, तथा पतञ्जलि यह मुनित्रय केवल व्याकरणमें व्युत्पत्ति करा सकता है और यह एक ही में कोश, व्याकरण, तथा काव्य सिखाता है। इसी प्रकार यह मोक्षमूलर—काले—आपटे—इनकी पुस्तकोंसे भी निराला है। इस कारणसे भी यह चौतर है। इसमें ज़रा भी सन्देह नहीं कि यह संस्कृतसाहित्यमें प्रवेश तथा व्युत्पत्ति चाहनेवालोंका उपकार करेगा। यह संस्कृत चौतर-चन्द्र योग्य समयपर उदित हुआ। प्रतिदिन बढ़नेवाली इसकी कलायें संस्कृत व्युत्पत्ति चाहनेवालोंको अपनी शिक्षारूपी चन्द्रिका दें।

---

गर्जति शरदि न वर्षति वर्षति वर्षासु निःस्वनो मेघः ।
नीचो वदति न कुरुते न वदति सुजनः करोत्येव ॥

*　*　*　*

कल्याणानां त्वमसि महसां भाजनं विश्वमूर्ते
धुर्यां लक्ष्मीमथ मयि भृशं धेहि देव प्रसीद ।
यद्यत्पापं प्रतिजहि जगन्नाथ नम्रस्य तन्मे
भद्रं भद्रं वितर भगवन् भूयसे मङ्गलाय ॥

*　*　*　*

शरणं करवाणि शर्मदं ते चरणं वाणि चराचरोपजीव्यम् ।
करुणामसृणैः कटाक्षपातैः कुरु मामम्ब कृतार्थसार्थवाहम् ॥

# संस्कृतशिक्षिका।

## पाठ १।

### वर्ण।

संस्कृतमें अधोलिखित वर्ण होते हैं —

(अ) अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ए, ऐ, ओ, औ।

(ब) क्, ख्, ग्, घ्, ङ्, च्, छ्, ज्, झ्, ञ्, ट्, ठ्, ड्, ढ्, ण्, त्, थ्, द्, ध्, न्, प्, फ्, ब्, भ्, म्, य्, र्, ल्, व्, श्, ष्, स्, तथा ह्।

(अ) से चिह्नित वर्णोंको स्वर कहते हैं, क्योंकि और किसी वर्णकी सहायताके बिना वे उच्चारण किये जा सकते हैं।

(ब) से चिह्नित वर्णोंको व्यञ्जन कहते हैं, क्योंकि वे अपने उच्चारणमें स्वरोंकी अपेक्षा रखते हैं, क्, ख्, इत्यादि वर्णोंका बिना किसी स्वरके मिलाये उच्चारण नहीं हो सकता, व्यञ्जन शब्द वि+अञ्ज्+अन के जोड़ने से बना है और उसका अर्थ मिलना है। उदाहरण—क=क्+अ, का=क्+आ, को=क्+ओ।

आ, ई, ऊ, और ॠ, ये अ, इ, उ, तथा ऋ इनके दीर्घरूप हैं, ऌका दीर्घ नहीं होता।

स्वरोंके ऊपर जो बिन्दु दिया जाता है उसे अनुस्वार तथा उनके बाद जो दो बिन्दु दिये जाते हैं उनको विसर्ग कहते हैं। जैसे—ं, ः, कं, कः।

दो या अधिक व्यञ्जन जहां मिले रहते हैं उनको संयुक्ताक्षर कहते हैं। जैसे क्त्=क्+त्, र्क्=र्+क्, द्ध्=द्+ध्, ग्म्=ग्+म्,

| | |
|---|---|
| वसत ( वस् अ त ) | पूजयत ( पूज् अय त ) |
| वदत ( वद् अ त ) | कथयत ( कथ् अय त ) |
| चरत ( चर् अ त ) | गणयत ( गण् अय त ) |
| पठन्ति ( पठ् अ अन्ति ) | रचयन्ति ( रच् अय अन्ति ) |
| हसन्ति ( हस् अ अन्ति ) | स्पृहयन्ति ( स्पृह् अय अन्ति ) |
| पतन्ति ( पत् अ अन्ति ) | पीडयन्ति ( पीड् अय अन्ति ) |
| नमन्ति ( नम् अ अन्ति ) | सूचयन्ति ( सूच् अय अन्ति ) |

जिस प्रकार द्वितीय पाठमें दिये हुए भवति इत्यादि धातुओंमें अ लगता है उसी प्रकार वसत इत्यादि रूपोंमें भी अ लगता है ।

२ । अ भ्वादिगणमें धातुओंका चिह्न है । वस् इत्यादि धातु भू इत्यादि धातुओंसे पृथक् विभक्त क्यों है यह बात आगे चलकर मालूम होगी ।

पूजयत इत्यादि रूपोंमें धातुओंसे अय जोडा गया है ।

३ । अय चुरादिगणका चिह्न है ।

पठन्ति, रचयन्ति इत्यादिमें अन्तिसे पहिले रहनेवाला अ निकल गया है ।

४ । अन्ति के पहिले रहनेवाला अ निकल जाता है

| | |
|---|---|
| जयति ( वह ) जीतता है । | नाटयति—(वह) भाव करता है । |
| नयति ( वह ) ले जाता है । | क्षालयति (वह) धोता है । |
| भवति ( वह ) होता है । | चोरयति ( वह ) चुराता है । |
| स्मरति (वह) स्मरण करता है । | धारयति ( वह ) उठाता है । |
| तरति ( वह ) तैरता है । | |
| बोधति ( वह ) जानता है । | |

ऊपर दिये हुए धातुरूप भ्वादि और चुरादिगणके है । जयति= जय्+अ+ति (जि+अ=जे+अ=जय्+अ) जि का, नयति=नय्+अ+ति ( नी+अ=ने+अ=नय्+अ) नी का, भवति=भव्+अ+ति ( भू+अ=भो+अ=भव्+अ ) भू का, स्मरति=(स्मृ+अ=स्मर+अ)

ऋ का, तरति=तर्+अ+ति (तॄ+अ=तर्+अ) तॄ का, बोधति=बोध्+अ+ति (बुध्+अ=बोध्+अ) बुध् का रूप है।

५। ऊपरके रूपोंसे यह मालूम होगा कि अन्तिम स्वर तथा उपान्त्य (अन्त्यके समीपका) ह्रस्व स्वरोंमें गणचिह्न अ के पहिले कुछ परिवर्तन होता है। (इ, या ई का ए, उ, या ऊ का ओ, ऋ या ॠ का अर, तथा ऌ का अल् हो जाता है)।

६। ए, ओ, अर्, तथा अल् इ या ई, उ या ऊ, ऋ, या ॠ, और ऌ के यथाक्रम आदेश हैं और इनको गुण आदेश कहते हैं।

- जे+अ=जय्+अ, ने+अ=नय्+अ, भो+अ=भव्+अ—

७। संस्कृतमें जब एक साथ दो स्वर आते हैं तो वे विशेष परिवर्तनसे मिल जाते हैं। इसको सन्धि कहते हैं।

८। जब ए तथा ओ के बाद कोई स्वर आता है तो वे यथाक्रम अय् तथा अव् में बदल जाते हैं।

नाटयति, तालयति, चोरयति, धारयति इत्यादि चुरादिगणके धातु रूप हैं।

नट्+अय+ति=नाटयति, तल—तालयति; कथ्—कथयति, चुर्—चोरयति, पीड्—पीडयति, स्पृह्—स्पृहयति, धृ—धारयति—

९। उपान्त्य (अन्त्यके समीपका) अ प्रायः, इसकी वृद्धि आमें बदल जाता है, परन्तु कथ्, गण्, अर्च् इत्यादिमें नहीं बदलता।

१०। स्पृह् इत्यादि छोड़ कर अ के सिवा दूसरे उपान्त्य ह्रस्व स्वरको गुण होता है।

११। अन्त्य स्वरकी वृद्धि होती है। अ की वृद्धि आ, इ तथा ई की [illegible] उ तथा ऊ की वृद्धि औ, ऋ तथा ॠ की वृद्धि आर्, और [illegible] की वृद्धि आल् है।

[illegible] [illegible], [illegible]ति, और स्पृशति तुदादि गणके रूप हैं। इनका बोधति

[illegible]

१२ । जिस प्रकार भ्वादिगणके धातुओंमें अ के पहिले गुण होता उस प्रकार तुदादिगणके धातुओंमें नहीं होता ।

शब्दसंग्रह ।

| भ्वादिगण । | चुरादिगण । |
|---|---|
| चर्—चलना | कथ्—कहना |
| जि—जीतना | क्षल्—धोना |
| तॄ—पार करना | गण्—गिनना |
| दह्—जलाना | चुर्—चुराना |
| नी—ले जाना | धृ—पकड़ना वा उठाना |
| पठ्—पढ़ना | नट्—नाचना |
| पत्—गिरना | पीड्—कष्ट देना |
| बुध्—जानना | पूज्—पूजा करना |
| भू—होना | रच्—रचना |
| वद्—बोलना | सूच्—सूचन करना वा सुनाना |
| वस्—रहना | [illegible] |
| स्मृ—स्मरण करना | |

---

## पाठ ४ ।

वर्तमान काल ।

| | |
|---|---|
| क्रुध्यसि—(तू) क्रोध करता है । | नश्यामि (मैं) नाश होता [illegible] |
| नश्यसि (तू) नष्ट होता है । | रज्यामि (मैं) [illegible] |
| इच्छथ (तुम दो) से आते हो । | क्षुभ्याव (हम दो) [illegible] |
| नश्यथ (तुम दो) में आते हो । | नृत्याव (हम दो) [illegible] |
| कुप्यथ (तुम सब) क्रोध करते हो । | नश्याम (हम सब) [illegible] |
| क्रुध्यथ (तुम सब) क्रोध करते हो । | क्रुध्याम (हम सब) [illegible] |

उपरके उदाहरणोंसे ये नियम निकलते हैं —

१। सि, थ, और थ यथाक्रम वर्तमानकालिक क्रियाके मध्यम पुरुषके एकवचन, द्विवचन, तथा बहुवचनके प्रत्यय हैं, और मि, व, म वर्तमानकालिक क्रियाके उत्तम पुरुषके एकवचन, द्विवचन, तथा बहुवचनके यथाक्रम प्रत्यय हैं।

२। स्पृहयामि, स्पृशाव, वदाम —मि, व, म के पूर्व अ को दीर्घ हो जाता है।

| | |
|---|---|
| शाम्यामि—मैं शान्त होता हूं। | क्लाम्यति—वह मुर्झाता है। |
| श्राम्याम —हम लोग थकते हैं। | भ्राम्यन्ति—वे घूमते हैं। |
| क्षाम्याव —हम दो क्षमा करते हैं। | भ्रम्यति—वह घूमता है। |
| माद्यामि—मैं मत्त होता हूं। | भ्रमसि—तू घूमता है। |

इन उदाहरणोंसे ये नियम सिद्ध होते हैं —

३। शम्, श्रम्, क्षम्, मद्, और क्लम् इन धातुओंके अ को दीर्घ होता है।

४। भ्रम् भ्वादि तथा दिवादि दोनों गणोंमें पढ़ा हुआ है। और दिवादिमें अ को विकल्पसे दीर्घ होता है। इस प्रकार उसके तीन रूप होते हैं —भ्रमति, भ्रम्यति, भ्राम्यति।

| | |
|---|---|
| गच्छसि—तू जाता है। | पृच्छाम —हम लोग पूछते हैं। |
| इच्छामि—मैं चाहता हूं। | पश्यथ—तुम लोग देखते हो। |
| तिष्ठन्ति—वे खड़े रहते हैं। | पिबत —वे दो पीते हैं। |

५। गणचिह्न (विकरण) के पहिले कुछ धातुओंके स्थानमें दूसरे आदेश हुआ करते हैं। जैसे—गम् के स्थानमें गच्छ्, इष के स्थानमें इच्छ्, स्था के स्थानमें तिष्ठ, प्रच्छ् के स्थानमें पृच्छ्, दृश् के स्थानमें पश्य, और पा के स्थानमें पिब आदेश होता है।

| | |
|---|---|
| गच्छाम—हम लोग जाते हैं। | नयथ—तुम दो ले जाते हो। |
| आगच्छाम—हम लोग आते हैं। | आनयथ—तुम दो ले आते हो। |
| वसामि—मैं रहता हूं। | तराम—हम लोग पार करते हैं। |
| निवसामि—मैं रहता हूं। | अवतराम—हम लोग उतरते हैं। |

६। धातुओंके पहिले लगे हुए आ, नि, अव इत्यादि उपसर्ग कहाते हैं। वे बहुधा धातुओंके अर्थोंको बदल देते हैं।

| | |
|---|---|
| स्नाव—हम दो नहाते हैं। | यान्ति—वे जाते हैं। |

स्नाव—स्ना धातुका रूप है, और यान्ति या धातुका। ये अदादिगणके धातु हैं।

७। अदादिगणके धातुओंमें कोइ गणचिह्न नहीं होता। धातुओंके बाद ही प्रत्यय लगाये जाते हैं।

शब्दसंग्रह।

### भ्वादि।

गम् (गच्छ्) जाना
आगम्—(गच्छ्) आना
जि—जय करना
अव तॄ—उतरना (अव=नीचे)
त्यज्—छोड़ना
दृश् (पश्य्)—देखना
आ नी—लाना
पा (पिब्)—पीना
भ्रम्—घूमना
नि वस्—रहना
स्था (तिष्ठ्)—खड़ा रहना
हृ—हरण करना।

### दिवादि।

क्लम् (क्लाम्)—थकना
क्षम् (क्षाम्)—क्षमा करना
क्षुभ्—क्षोभ करना
भ्रम् (भ्राम् वा भ्रम्)—घूमना
मद् (माद्)—मत्त होना
शम् (शाम्)—शान्त होना
शुष्—सूखना
श्रम् (श्राम्)—थकना

### तुदादि।

इष् (इच्छ्)—चाहना
प्रच्छ (पृच्छ्)—पूछना

### अदादि।

या—जाना
स्ना—नहाना

## पाठ ५ ।

### उपसर्ग ।

अपनयति—वह हटाता है (अप = दूर)।

अनुसरति—वह पीछे चलता या अनुकरण करता है (अनु = पीछे)।

उत्पतामि—मैं कूदता हूं (उद् = ऊपर)।

विनश्यथ—तुम हो नष्ट होते हो (वि = पूर्ण रूपसे)।

प्रतिवदाम—हम लोग उत्तर देते (प्रति = बदलेमें)।

उपगच्छत—वे दो समीप आते हैं (उप = समीप)।

अवगच्छाव—हम दो जानते हैं। (यहांपर अव का अर्थ 'नीचे' नहीं है।)

प्रचरसि—तुम चलते हो (प्र = आगे)।

गम्—भ्वादि ।

| | ए व । | द्वि व । | ब व । |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | गच्छति | गच्छत | गच्छन्ति |
| मध्यम ,, | गच्छसि | गच्छथ | गच्छथ |
| उत्तम ,, | गच्छामि | गच्छाव | गच्छाम |

पुष्—दिवादि । पोषण करना, ... ...

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | पुष्यति | पुष्यत | पुष्यन्ति |
| म पु | पुष्यसि | पुष्यथ | पुष्यथ |
| उ पु | पुष्यामि | पुष्याव | पुष्याम |

इष्—तुदादि ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | इच्छति | इच्छत | इच्छन्ति |
| म पु | इच्छसि | इच्छथ | इच्छथ |
| | इच्छामि | इच्छाव | इच्छाम |

चुर्—चुरादि ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | चोरयति | चोरयत | चोरयन्ति |
| म पु | चोरयसि | चोरयथ | चोरयथ |
| उ पु | चोरयामि | चोरयाव | चोरयाम |

स्ना—अदादि ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | स्नाति | स्नात | स्नान्ति |
| म पु | स्नासि | स्नाथ | स्नाथ |
| उ पु | स्नामि | स्नाव | स्नाम |

उद्+पतामि=उत्पतामि, यहां द् को त् हुआ है ।

यह जानना आवश्यक है कि अपने२ स्थानोंके अनुसार स्वर और व्यञ्जन किन वर्गों में विभक्त हैं ।

अ, आ, कु, (क्, ख्, ग्, घ्, ङ्), ह्, और विसर्ग—कण्ठस्थानीय ।

इ, ई, चु, (च्, छ्, ज्, झ्, ञ्), य्, और श्—तालुस्थानीय ।

ऋ, ॠ, (ट्, ठ्, ड्, ढ्, ण्), र्, और ष्—मूर्द्धस्थानीय ।

लृ, तु, (त्, थ्, द्, ध्, न्) ल्, और स्—दन्तस्थानीय ।

उ, ऊ, पु, (प्, फ्, ब्, भ्, म्)—ओष्ठस्थानीय ।

ए और ऐ—कण्ठतालुस्थानीय ।

ए=अवर्ण (अ वा आ)+इवर्ण (इ वा ई), ऐ=अवर्ण (अ वा आ)+ए ।

ओ तथा औ—कण्ठोष्ठस्थानीय ।

ओ=अवर्ण (अ वा आ)+उवर्ण (उ वा ऊ), औ=अवर्ण (अ वा आ)+ओ ।

व्—दन्तोष्ठस्थानीय ।

ङ्, ञ्, ण्, न्, और म्—इनका ऊपर लिखे हुए स्थानोंमें [illegible] नासिका स्थान भी है और ये अनुनासिक कहाते हैं ।

य्, व्, और ल् अननुनासिक भी हैं और अनुनासिक भी। क् से म् तकके पाचो वर्गोंके (कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग, और पवर्ग) वर्ण स्पर्श कहाते है, क्यों कि इन वर्णों के उच्चारण करनेमें जिह्वाका अग्र, उपाग्र, मध्य, और मूल इनके उच्चारण स्थानोंको (कण्ठ, तालु, मूर्द्धा, दन्त, और ओष्ठोंको) स्पर्श करता है।

पाचो वर्गोंके प्रथम, तृतीय, तथा पञ्चम वर्ण और य्, र्, ल, व्, अल्प-प्राण कहाते है। क्योंकि उनके उच्चारणमें कम श्वासकी अपेक्षा है और उनका उच्चारण सुगमता से हो सकता है। इनके सिवा अन्य वर्ण महाप्राण कहाते है, क्योंकि उनके उच्चारणमें अधिक श्वासकी अपेक्षा है और इनका उच्चारण कठिनतासे होता है।

वर्गों के प्रथम और द्वितीय वर्ण तथा, श्, ष्, स्, अघोष (कठोर व्यञ्जन), और य्, र्, ल्, व्, तथा ह् घोष (कोमल व्यञ्जन) कहाते है।

य्, र् ल, और व् अन्त स्थ वा अन्त स्था (अर्द्ध स्वर), और श्, ष्, स्, तथा ह् ऊष्मन् कहाते है।

उद्+पतति=उत्पतति, उद्+तरति=उत्तरति, उद्+पात = उत्पात, उद्+साह =उत्साह, उद्+तेजनम्=उत्तेजनम्।

नियम—अनुनासिक वा अन्त स्थ को छोड कर और कोई व्यञ्जन, जब उनके बाद कोई अघोष वर्ण हो, अपने वर्गके प्रथम वर्णमें बदल जाता है।

शब्दसङ्ग्रह।

अनु सृ (भ्वादि) पीछे जाना, अनुकरण करना।

अप नी (भ्वादि) ले जाना।

अव गम् (भ्वादि) जानना।

उद् पत (भ्वादि) कूदना।

उप गम् (भ्वादि) पास जाना।

प्र चर् (भ्वादि) आगे चलना।

प्रति वद् ( भ्वादि ) विरुद्ध बोलना, उत्तर देना।
वि नश् ( दिवादि ) पूर्णरूपसे नष्ट होना।

---

## पाठ ६।

### अकारान्त शब्द।

बाल क्रीडति—लडका खेलता है।
अश्व चरति=अश्वश्चरति—घोड़ा चलता है।
जन, तरति=जनस्तरति—आदमी तैरता है।
चौरौ चोरयत —दो चोर चुराते है।
वृक्षौ पतत —दो पेड गिरते है।
बुधा पठन्ति—पण्डित लोग पढ़ते है।
देवा जयन्ति=देवा जयन्ति—देव लोग जीतते हैं।
पर्णम् शुष्यति=पर्ण शुष्यति—पत्ता सूखता है।
नयने पश्यत —दो आखें देखती है।
पापानि नश्यन्ति—पाप नष्ट होते है।
दुःखानि गलन्ति—दुःख गलते है।
धर्मम् उपदिशामि=धर्ममुपदिशामि—मै धर्मका उपदेश करता हूं
असत्यम् वदथ=असत्य वदथ—तुम लोग झूठ बोलते हो।
बालौ ताडयति—वह दो लडकोंको मारता है।
वेदान् पठाम —हम लोग वेदोंको पढ़ते है।
पुस्तकानि लिखन्ति—वे लोग पुस्तकोंको लिखते है।
वत्स, सुष्ठु भणसि—लडके, तू अच्छा कहता है।

सात विभक्तिया है।

प्रथमा—यह प्रातिपदिकार्थमे लगती है।
द्वितीया—यह क्रियाके कर्मको दिखाती है।
तृतीया—यह किसी क्रियाके कर्ता या करणको दिखाती है।

चतुर्थी—यह उसको दिखाती है जिसको कोई वस्तु दी जाय (सम्प्रदान), किंवा जिसके लिये कोई काम किया जाय (तादर्थ्य)।

पञ्चमी—अपादान वा हेतुको दिखाती है।

षष्ठी—सम्बन्धका बोध कराती है।

सप्तमी—यह किसी क्रियाके अधिकरणको जताती है।

सम्बोधन कोई आठवां कारक नहीं है वह केवल प्रथमाका बोध कराती … और किसीको पुकारनेमें इसका प्रयोग किया जाता है जैसे—हे वत्स, …ु मधूनि।

योध शरौ क्षिपति, शरौ क्षिपति योध, वा क्षिपति शरौ योध = …र दो बाणों को फेंकता है।

वस्तुतमें वाक्यके शब्दोंके क्रमके लिये कोई नियम नहीं है।

इस पाठमें अकारान्त शब्दोंके प्रथमा, द्वितीया, और सम्बोधनके …प दिये गए हैं।

राम—पुंलिङ्ग।

| | ए व। | द्वि व। | ब व। |
|---|---|---|---|
| प्रथमा | राम | रामौ | रामा |
| द्वितीया | रामम् | राम[illegible] | रामान् |
| सम्बोधन | हे राम | हे रामौ | हे रामा |

फल—नपुंसक लि[illegible]

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र | फलम् | फ[illegible] | फलानि |
| द्वि | ,, | ,, | |
| स | हे फल | ,, | |

अश्व + चरति = अश्वश्चरति, जन + तरति = जनस्तरति।

नियम—

१। विसर्ग के बाद यदि च वा छ आवे तो वह श में बदल जाता और यदि उसके बाद त् तथा थ आवे तो वह स में बदल जाता है।

२। यदि विसर्गके पहिले आ हो और उसके बाद कोई स्वर वा कोमल व्यञ्जन हो तो उसका लोप हो जाता है।

३। विसर्गका लोप होने पर पास पास रहनेवाले स्वरोंमें सन्धि कार्य नहीं होता।

(अ) पुष्पम्+हरति=पुष्प हरति—

(ब) वनम्+गच्छति=वन गच्छति वा वनङ्गच्छति—

(क) पुस्तकम लिखति=पुस्तक लिखति वा पुस्तकँल्लिखति—
नियम—

४। विभक्तियोंके सहित शब्दोंको पद कहते हैं जैसे—राम, फले, गच्छत।

५। (अ) पुष्प हरति—जब किसी पदके अन्तमें म् हो और उसके बाद श, ष, स, ह, वा र् हो तो वह अनुस्वारमें बदल जाता है।

(ब) वन गच्छति, वा वनङ्गच्छति—जब म् के बाद कोई अन्य व्यञ्जन हो तो वह अनुस्वारमें अथवा जिस वर्गका वह व्यञ्जन हो उसके अनुनासिकमें बदल जाता है।

(क) पुस्तक लिखति—वा—पुस्तकँल्लिखति—जब म् के बाद य, व, वा ल् हो तो वह अनुस्वारमें अथवा अनुनासिक य, व, वा ल् में बदल जाता है।

शब्दसंग्रह।

अकारान्त पुंलिङ्ग शब्द।

| | |
|---|---|
| अश्व —घोड़ा | योध —सिपाही |
| चौर —चोर | वत्स —प्रिय बालक |
| जन —मनुष्य | वीर —वीर |
| देव —देवता | वृक्ष —पेड़ |
| धर्म —धर्म | वेद —वेद |
| पर्वत —पहाड़ | शर —तीर |
| बाल —लड़का | स्तेन —चोर |
| बुध —पण्डित | |

नपुंसक।

| | |
|---|---|
| अनृतम्—झूठ | पर्णम्—पत्ती |
| असत्यम्—झूठ | पापम्—पाप |
| दुःखम्—दुःख | पुस्तकम्—पुस्तक |
| नयनम्—नेत्र | वनम्—जंगल |

धातु।

अस् ( अस्यति ) दिवादि—फेंकना।
उपदिश् ( उपदिशति ) तुदादि—उपदेश करना।
क्रीड ( क्रीडति ) भ्वादि—खेलना।
गल् ( गलति ) भ्वादि—गलना।
तड ( ताडयति ) चुरादि—पीटना, मारना।
भण ( भणति ) भ्वादि—बोलना।

## पाठ ७।

### अकारान्त शब्द।

रथेन आगच्छति=रथेनागच्छति—वह रथसे आता है।

पादाभ्यां चलति—वह दो पैरोंसे चलता है।

अक्षराणि गणयति बालः—लड़का अक्षरोंको गिनता है।

बालैः सह क्रीडामि—मैं लड़कोंके साथ खेलता हूं।

रामाय नमः—रामको नमस्कार।

क्रोधात् भवति संमोहः—क्रोधसे अज्ञान होता है। (क्रोधात्+भ भी क्रोधाद् भवति के बराबर है)।

चक्रं रथस्य अङ्गम्=चक्रं रथस्याङ्गम्—चक्र रथका एक भाग है।

व्याघ्रेभ्यः भयम्=व्याघ्रेभ्यो भयम्—व्याघ्रोंसे भय।

चन्द्रो नक्षत्राणां भूषणम्—चन्द्रमा ताराओंका भूषण है।

आकाशे शुकः उत्पतति=आकाशे शुक उत्पतति—आकाशमें उड़ता है।

पुरुषेषु उत्तमः=पुरुषेषूत्तमः पुरुषोत्तमः—पुरुषोत्तम वा पुरुषोंमें उत्तम है।

हस्तयोः प्रहरति—हाथों पर मारता है।

इस पाठमें अकारान्त शब्दोंकी प्रथमासे सप्तमीतक सब विभ दी गयी हैं।

राम—पुं।

| | ए० व०। | द्वि० व०। | ब० व०। |
|---|---|---|---|
| प्र० | रामः | रामौ | रामाः |
| द्वि० | रामम् | ,, | रामान् |
| तृ० | रामेण | रामाभ्याम् | रामैः |
| च० | रामाय | रामाभ्याम् | रामेभ्यः |
| पं० | रामात् | ,, | |

ऋवर्ण=अर, और अवर्ण+लृ=अल्। व्याघ्रेभ्य+भयम्=व्याघ्रेभ्य+उ+भयम्=व्याघ्रेभ्यो भयम।

नियम— शुक+उत्पतति=शुक उत्पतति।

९। विसर्गके पहिले अ हो, और उसके बाद अ के सिवा कोई स्वर हो, तो उसका लोप होता है।

| | |
|---|---|
| नमो देवेभ्य। | पुत्रेण सह धावति। |
| शरीर वर्धते। | अश्वादवतरति योध। |
| नरा दुर्गाणि तरन्ति। | वनेषु व्याघ्रा भ्रमन्ति। |
| भद्राणि पश्यन्ति जना। | वृक्षाद्‌वृक्ष पतति शुक। |
| गृहाणि प्रविशन्ति। | बालस्य चित्त तुष्यति। |

अकारान्त पुलिङ्ग शब्द।

| | |
|---|---|
| आकाश —आकाश | पुरुषोत्तम —विष्णु |
| क्रोध —क्रोध | रथ —रथ |
| चन्द्र —चन्द्रमा | राम —राम |
| दुर्ग —कठिनाई | व्याघ्र —बाघ |
| नर —मनुष्य | शुक —तोता |
| पाद —पैर | सम्मोह —अज्ञान |
| —लड़का | हस्त —हाथ |
| १ पुरुष, २ आत्मा | |

अकारान्त नपुंसक शब्द।

५। क्रोधात्+भवति=क्रोधाद्भवति—पदके अन्तमें आनेवाला अनुनासिक किं वा अन्त स्थके सिवा कोई व्यञ्जन अपने वर्गके तृतीय वर्ण में बदल जाता है, यदि उसके बाद कोई स्वर वा घोष वर्ण हो।
स्व+अर्थ=स्वार्थ, देव+आलयम्=देवालयम्, रथेन+आगच्छति =रथेनागच्छति, कवि+ईश्वर=कवीश्वर, रघु+उत्तम=रघूत्तम, पुरुषेषु+उत्तम=पुरुषेषूत्तम—अधोलिखित नियमके अनुसार होते हैं।—

६। जब अ, इ, उ, ऋ (हृस्व वा दीर्घ), तथा लृ के बाद वही हृस्व वा दीर्घ स्वर आते हैं तो उन दोनों स्वरोंके स्थानमें दीर्घ होता है।

इस प्रकार अवर्ण+अवर्ण=आ, इवर्ण+इवर्ण=ई, उवर्ण+उवर्ण=ऊ; ऋवर्ण+ऋवर्ण=ॠ, लृ+लृ=ॠ। (क्योंकि लृ को दीर्घ नहीं होता, और ऋ तथा लृ सवर्ण वा एकसे हैं।)

व्याघ्रेभ्य+भयम्—यहा पर विसर्गको उ हुआ, और उसके पहिले अ तथा उ मिलकर अधोलिखित नियमके अनुसार ओ हो गया—

७। मन+रथ=मनोरथ, मन+भाव=मनोभाव, मन+वृत्ति=मनोवृत्ति, मन+हर=मनोहर, ग्राम+असि=ग्रामो असि (अन्तमें ग्रामोऽसि, पाठ ८, नियम ४)—जब विसर्गके पहिले अ हो और उसके बाद अ वा कोई घोष वर्ण हो तो उस विसर्गका उ हो जाता है।

यह उ तथा उसके पहिला अ मिलकर अधोलिखित नियमसे ओ हो जाता है।

८। परम+ईश्वर=परमेश्वर, चन्द्र+उदय=चन्द्रोदय, गङ्गा+उदकम्=गङ्गोदकम्—

जब अ वा आ के बाद इ, उ, ऋ (हृस्व किंवा दीर्घ), वा लृ आते हैं तो उन दोनोंके स्थानमें इ, उ, ऋ, तथा लृ के गुण अर्थात् ए, ओ, अर्, तथा अल् आदेश होते हैं।

इस प्रकार अवर्ण+इवर्ण=ए, अवर्ण+उवर्ण=ओ; भव

मनोः अपत्यानि मानवाः = मनोरपत्यानि मानवाः — मनुके लड़के मानव (कहाते हैं)।

बहवः जन्तवः, बहून् जन्तून्, इत्यादि—

विशेष्य तथा विशेषणका लिङ्ग, वचन, तथा विभक्ति एक होती है।

शिशौ अपि प्रहरति मूर्खः = शिशावपि प्रहरति मूर्खः — मूर्ख लड़के पर भी प्रहार करता है।

विपदि धैर्यं रक्षन्ति धीराः — धीर लोग विपदमें भी धैर्यकी रक्षा करते हैं।

भानुः दिनस्य मणिः — भानुर्दिनस्य मणिः — सूर्य दिनका रत्न है।

सुहृदाम् वचनं नातिक्रामन्ति = सुहृदां वचनं नातिक्रामन्ति — वे लोग मित्रोंकी बातको उल्लङ्घन नहीं करते।

इस पाठमें इकारान्त, उकारान्त, तथा ऋकारान्त शब्द दिये गये हैं।

हरि—पुलिङ्ग।

| | एक व। | द्विवचन | बहु व। |
|---|---|---|---|
| प्र | हरिः | हरी | हरयः |
| द्वि | हरिम् | ,, | हरीन् |
| तृ | हरिणा | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| च | हरये | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| प | हरेः | ,, | ,, |
| ष | ,, | हर्योः | हरीणाम् |
| स | हरौ | ,, | हरिषु |
| सं | हरे | हरी | हरयः |

भानु—पुलिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र | भानुः | भानू | भानवः |
| द्वि | भानुम् | ,, | भानून् |
| तृ | भानुना | भानुभ्याम् | भानुभिः |

### विशेषण।

उत्तम—सबसे अच्छा।

### अव्यय।

सह—साथ (यह वा इसी अर्थके दूसरे शब्द जैसे साकम् सार्द्धम्, तृतीयाके साथ आते हैं) | नम—नमस्कार (यह चतुर्थीके साथ प्रयोग किया जाता है

### धातु।

चल् (चलति) भ्वादि—चलना।
प्रविश् (प्रविशति) तुदादि—घुसना।
प्रहृ (प्रहरति) भ्वादि—मारना वा प्रहार करना।
सृ [धाव] (धावति) भ्वादि—दौड़ना।

---

## पाठ ८।

इकारान्त, उकारान्त, तथा ऋकारान्त शब्द।

रवि उदय याति=रविरुदय याति—सूर्य उदय को जाता है—सूर्य उदित होता है।

राम कपिभि रावण जयति=राम कपिभी रावण जयति—राम बन्दरोंसे रावणको जीतता है।

कवय भूपतीनाम् चरित वर्णयन्ति=कवयो भूपतीना चरित वर्णयन्ति—कवि लोग राजाओंके चरितको वर्णन करते हैं।

गुरवे नम—गुरुको नमस्कार।

वीर अरीन् जयति=वीरोऽरीञ्जयति—वीर शत्रुओंको जीतता है।

हरये स्वस्ति—हरिको जयजयकार।

अग्नये स्वाहा—अग्निको स्वाहा (आहुति)।

शिशु वृक्षमारोहत—वे लड़के पेड़पर चढ़ते हैं।

मनोः अपत्यानि मानवाः = मनोरपत्यानि मानवाः — मनुके लड़के मानव (कहाते हैं)।

बहवः जन्तवः, बहून् जन्तून्, इत्यादि—

विशेष्य तथा विशेषणका लिङ्ग, वचन, तथा विभक्ति एक होती है।

शिशौ अपि प्रहरति मूर्खः = शिशावपि प्रहरति मूर्खः — मूर्ख लड़के पर भी प्रहार करता है।

विपदि धैर्यं रक्षन्ति धीराः — धीर लोग विपदमें भी धैर्यकी रक्षा करते हैं।

भानुः दिनस्य मणिः — भानुर्दिनस्य मणिः — सूर्य्य दिनका रत्न है।

सुहृदाम् वचनं नातिक्रामन्ति = सुहृदां वचनं नातिक्रामन्ति — वे लोग मित्रोंकी बातको उल्लङ्घन नहीं करते।

इस पाठमें इकारान्त, उकारान्त, तथा ऋकारान्त शब्द दिये गये हैं।

हरि—पुंलिङ्ग।

| | एकव। | द्विवच | बहुव। |
|---|---|---|---|
| प्र | हरिः | हरी | हरयः |
| द्वि | हरिम् | ,, | हरीन् |
| तृ | हरिणा | हरिभ्याम् | हरिभिः |
| च | हरये | हरिभ्याम् | हरिभ्यः |
| पं | हरेः | ,, | ,, |
| ष | ,, | हर्योः | हरीणाम् |
| स | हरौ | ,, | हरिषु |
| सं | हरे | हरी | हरयः |

भानु—पुंलिङ्ग।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र | भानुः | भानू | भानवः |
| द्वि | भानुम् | ,, | भानून् |
| तृ | भानुना | भानुभ्याम् | भानुभिः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| च. | भानवे | भानुभ्याम् | भानुभ्यः |
| पं | भानोः | " | " |
| ष | " | भान्वोः | भानूनाम् |
| स. | भानौ | " | भानुषु |
| स | भानो | भानू | भानवः |

हरि और भानु शब्दको दोनों मिलानेपर यह मालूम होगा कि इन दोनोंमें एकसा परिवर्तन हुआ है।

विपद्—स्त्रीलिङ्ग।

| | ए व। | द्वि व। | ब व। |
|---|---|---|---|
| प्र | विपत् | विपदौ | विपदः |
| द्वि. | विपदम् | " | " |
| तृ. | विपदा | विपद्भ्याम् | विपद्भिः |
| च | विपदे | " | विपद्भ्यः |
| पं | विपदः | " | " |
| ष | " | विपदोः | विपदाम् |
| स | विपदि | " | विपत्सु |
| स | विपद् | विपदौ | विपदः |

इन तथा इनके पहिले दिये हुए शब्दरूपोंसे ये प्रत्यय सुगमतासे मालूम होते हैं —

| | ए व। | द्वि व। | ब व। |
|---|---|---|---|
| प्र | स् | औ | अस् |
| द्वि | अम् | " | " |
| तृ | आ | भ्याम् | भिस् |
| च | ए | " | भ्यस् |
| पं | अस् | " | " |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ष | अस् | ओस् | आम् |
| स | इ | ,, | सु |
| स | स् | ओ | अस् |

१। विपद् + स् = विपद् — व्यञ्जनान्त शब्दोंका प्रत्यय स का लोप हो जाता है।

अब हम लोग इस पाठमें दिये हुए वाक्योंमें सन्धिके नियमोंका विचार करें।

रवि + उदयम् = रविरुदयम्, कपिभि + रावणम् = कपिभिर् रावणम् = कपिभी रावणम्, मनो + अपत्यानि = मनोरपत्यानि, भानु + दिनस्य = भानुर्दिनस्य, निर् + रस = नीरस, निर् + रोग = नीरोग —

नियम —

२। जब विसर्गके पहिले अ वा आ के सिवा कोई स्वर आवे और उसके बाद कोई स्वर वा घोष व्यञ्जन हो तो वह र् में बदल जाता है।

३। जब र् के बाद र् हो तो उसका लोप होता है, और उसके पहिलेका स्वर, यदि वह ह्रस्व हो, दीर्घमें बदल जाता है।

वीर + अरीन् = वीरोऽरीन —

जब विसर्गके पहिले और बाद अ हो तो वह उ में बदल जाता है (पाठ ७ नियम ७) अ + उ = ओ (पाठ ८ नियम ८)।

४। जब किसी पदके अन्तमें रहनेवाले ए वा ओ के बाद अ आता है तो वह अ उनमें मिल जाता है, और यह उसका मिलना ऽ चिन्हसे दिखाया जाता है, जिसको अवग्रह कहते हैं।

गुरो + अपि = गुरोऽपि, नै + अक = नै १ + अक = नायक, पौ + अक = पावक।

— १। अक (जो धातुसे होने वाला एक प्रत्यय है और कर्ताका बोध कराता है) के पहिले धातुके अन्तिम स्वरको वृद्धि आदेश होता है।

नियम —

५। ए, ऐ, ओ, तथा औ के बाद जब कोई स्वर होता है तो क्रम से वे अय्, अव्, आय्, तथा आव् में बदल जाते हैं।

हरये और विष्णवे—इनके इ तथा उ को गुण होनेके बाद—इस नियम के अनुसार बने हैं।

हरि + ए = हरे + ए = हरय् + ए = हरये।

गुरु + ए = गुरो + ए = गुरव् + ए = गुरवे॥

६। गुरौ + अपि = गुरावपि और गुरा अपि—

जब ए, ऐ, ओ, तथा औ, किसी पदके अन्तमें होते हैं और उनके बाद कोई स्वर रहता है, तो उनके स्थानमें होनेवाले अय, अव, आय, तथा आव् के य् तथा व का विकल्पसे लोप होता है, और इस प्रकार उनका लोप होनेपर एक साथ आये हुए स्वर आपसमें नहीं मिलते।

हरे + ए = का केवल हरये होता है, क्यों कि हरे का ए पदके अन्तमें नहीं है।

अरीन् + जयति = अरीञ्ज जयति, सत् + चरितम् = सच्चरितम्—

नियम —

७। जब स् या तवर्गका कोई वर्ण श वा चवर्गके किसी वर्णके साथ आता है, तो स् को श होता है, और तवर्गके वर्णको उसी क्रमका चवर्गका वर्ण होता है। इस प्रकार अरीञ्ज्जयति में वर्गके पञ्चम न् के स्थानमें वर्गका पञ्चम ञ् हुआ, और सच्चरितम् में प्रथम वर्ण त् के स्थानमें प्रथम वर्ण च् हुआ।

८। प्रतिकामन्ति वा प्रतिकामन्ति—क्रम् भ्वादि तथा दिवादि गणोंमें है, और उसके उपान्त्य अ को दीर्घ होता है।

कुबेरो निधीनामीशः।
मातलिरिन्द्रस्य सारथिः।
भ्रमराः कुसुमानां गन्धं हरन्ति।
साधवो विपत्सु धैर्यं न त्यजन्ति।
बालाः पांसुभिः क्रीडन्ति।

---

## संज्ञाशब्द।

ग्नि ( पु )—आग
पत्य ( न )—सन्तान
रि ( पु )—शत्रु
लि ( पु )—भ्रमर
न्द्र ( पु )—इन्द्र, स्वर्गका राजा
श ( पु )—स्वामी
दधि ( पु )—समुद्र
दय ( पु )—उदय, उन्नति
पि ( पु )—बन्दर
कवि ( पु )—कवि
कुबेर ( पु )—कुबेर, धनका प्रभु
कुसुम ( न )—फूल
गन्ध ( पु )—सुगन्ध
गुरु ( पु )—अध्यापक
चरित ( न )—चरित्र
जन्तु ( पु )—प्राणी
दिन ( न )—दिन
धीर ( पु )—गम्भीर पुरुष
धैर्य ( न )—धीरज
निधि ( पु )—खज़ाना
पांसु ( पु )—धूल
भूपति ( पु )—राजा
भानु ( पु )—सूर्य
मणि ( पु )—रत्न
मनु ( पु )—मनु
मातलि ( पु )—इन्द्रका सारथि
मानव ( पु )—मनुष्य
रवि ( पु )—सूर्य
रावण ( पु )—रावण
वचन ( न )—वचन
विपद् ( स्त्री )—विपद्
शिशु ( पु )—लड़का
साधु ( पु )—सज्जन
सारथि ( पु )—सारथि
सुहृद् ( पु )—मित्र
हरि ( पु )—१. कृष्ण, २ किसी पुरुषका नाम

वृध्—भ्वा आत्मने ।

| | ए व । | द्वि व । | ब व । |
|---|---|---|---|
| प्र पु | वर्धते | वर्धेते | वर्धन्ते |
| म पु | वर्धसे | वर्धेथे | वर्धध्वे |
| उ पु | वर्धे | वर्धावहे | वर्धामहे |

प्रत्यय ( परस्मै )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | ति | तस | अन्ति |
| म पु | सि | थस् | थ |
| उ पु | मि | वस | मस |

आत्मने ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | ते | इते | अन्ते |
| म पु | से | इथे | ध्वे |
| उ पु | ए | वहे | महे |

वर्धावहे—वर्धामहे—वर्धे—वर्धन्ते—

१। वहे और महे से पहिले अ को दीर्घ होता है जैसे वस् और मस से पहिले अ को, और अन्ति से पहिले अ की तरह ए और अन्ते से पहिले अ का लोप होता है।

देखना चाहिये कि सब आत्मनेपद प्रत्यय ए से समाप्त होते हैं ।

आकारान्त शब्द भी इस पाठमें लिखे जाते हैं ।

रमा—( स्त्री )।

| | ए व । | द्वि व । | ब व । |
|---|---|---|---|
| प्र | रमा | रमे | रमाः । |
| द्वि | रमाम | ,, | रमाः |
| तृ | रमया | रमाभ्याम् | रमाभिः |

| | ए व। | द्वि व। | ब व। |
|---|---|---|---|
| च | रमायै | रमाभ्याम् | रमाभ्य |
| प | रमाया | ,, | ,, |
| ष | ,, | रमयो | रमाणाम् |
| स | रमायाम् | ,, | रमासु |
| स | रमे | रमे | रमा |

हरति + [illegible] =हरत्यलय , प्रति + उत्तरम् =प्रत्युत्तरम् ; मधु + [illegible]रि =मध्व[illegible]

२। [illegible], उवर्ण, ऋवर्ण, और लृ के बाद उनसे भिन्न प्रकारका असवर्ण) [illegible] आता है तो [illegible] क्रमसे य, व, र, और ल् में बदल जाते हैं।

विडा[illegible] + [illegible]डयति = बिडालाल्लाडयति।—

३। [illegible] पदके अन्ताके न् के बाद च, छ, त, थ, ट, वा ठ हो तो उसको [illegible] या विसर्ग दोनो होते हैं।

४। [illegible] विसर्गके बाद च् वा छ् हो तो वह श् में, जब उसके बाद त् वा [illegible] स् में, और जब उसके बाद ट् वा ठ् हो तो ष् में बदल जाता [illegible]

[illegible] ,इषु + अस्यति, लभेते + अत्र यहा सन्धिकार्य्य नहीं हुआ[illegible]

[illegible] यम —

[illegible] इकारान्त, ऊकारान्त, वा एकारान्त स[illegible] किवा क्रियावाचक शब्द [illegible] उनके अन्तिम स्वर उनके आगेके स्वरके साथ नहीं मिलते, इस[illegible] आगेके स्वरसे न मिलने वाले ई, ऊ, और ए प्रगृह्य कहाते हैं।

उद + इयते=उद्दूयते।

धातु ।

आ + विद् (प्रे)—कहना, निवेदन करना
प्रति + आ + सद् [ सीद् ] प्रत्यासी- इति भ्वा पर )—पास प
प्र + या (प्रयाति—अ प)—

अव्यय ।

अहह—आ ! (आश्चर्य दिखाता है।) डरा हुआ वा आश्चर्ययुक्त
आशु—शीघ्र
एकपदे—अकस्मात्
चकितम् ( चक्-भ्वा चम + त )
पार्श्वम् (पार्श्व पु, न)—
प्रभृति—आरम्भ कर

---

## पाठ २४।

### कारक।

कारकोंके अर्थ हुवे पाठमें दिये गये हैं। विशेष धातुओं और उपस
के योगमें उनके प्रयोग शब्दसमूहों तथा टिप्पणियोंमें कहे गये
विद्यार्थियोंके सुभीतेके लिये इस पाठमें विस्तारसे उनका वर्णन कि
जाता है।

षष्ठीको छोड़ और सब विभक्तियां कारकविभक्तियां कहाती
क्योंकि ये क्रियाके साथ अन्वित होती हैं। षष्ठी इस प्रकार क्रियाके
अन्वित नहीं होती। यह विशेषणके अर्थमें आती है और वि
विभक्ति कहाती है।

- प्रथमा—यह नाम की विभक्ति है। इसका अर्थ नाम अथवा
पदिक है। कर्तरि प्रयोगमें कर्ताके अर्थका क्रियासे बोध होता है।
लिये प्रथमान्त, यद्यपि वह कर्ता हो, कर्ताके अर्थमें नहीं कहा
क्योंकि कर्ता अभिहित अर्थात् क्रियासे बोधित है।

प्रधोलिखित प्रथमाके अर्थ है—

(१) माणवक पुस्तक लिखति—प्रातिपदिकार्थ, नामार्थ, या
र्थ। यह कर्तरि प्रयोग है और कर्ता क्रियासे उक्त है।

(२) द्रोणो व्रीहि—परिमाण यहा द्रोणका अर्थ है द्रोणपरिच्छिन्न,
त्मक परिमाणसे नया हुआ।

(३) हे देवदत्त—सम्बोधन।

द्वितीया—इसका अर्थ है अनभिहित कर्म। कर्मणि प्रयोगमें कर्मका
क्रियासे अभिहित होता है। इसलिये कर्म प्रथमान्त होता है।

(१) माणवको ग्रन्थ लिखति—यह कर्त्तरि प्रयोग है। यहा कर्मका
से बोध नहो होता और इस प्रकार, वह अनभिहित है। इसलिये
या हुइ। माणवकेन ग्रन्थो लिख्यते—यह कर्मणि प्रयोग है और कर्म
यते' से अभिहित है, द्वितीयासे इसका बोध नहो होता। इसलिये
दिक अर्थमें 'ग्रन्थ' से प्रथमा हुई।

विषवृक्षोऽपि सवर्ध्य स्वय छेत्तुमसाम्प्रतम्—यहा असाम्प्रतम् इस
से कर्मका बोध होता है क्योंकि इसका अर्थ 'न युज्यते' (योग्य नहो
) है। इसलिये विषवृक्षसे प्रथमा हुई।

स्वयमेव दृश्यन्ते दुष्टजनदोषा—यह कर्मकर्त्तरिप्रयोग कहाता है।
दोष कर्ता भी है और कर्म भी। इसका अर्थ है—दोष और किसीसे
नहो जाते, वे स्वय अपनेहोसे देखे जाते हैं।

(२) दुह्, याच्, इत्यादि द्विकर्मक धातु है। (१०६ वे पृष्ठमें
को देखो) इन धातुओंके अर्थके दूसरे धातु द्विकर्मक होते हैं।

गा दोग्धि पय, व्रजमवरुणद्धि गाम्, माणवक मार्ग पृच्छति,
गां भिक्षते याचते वा, पुत्र धर्म ब्रूते अनुशास्ति वा, वृक्षमव
नोति फलानि, अजा ग्राम नयति-हरति वहति-कर्षति वा, तण्डुला
दन पचति, शत मुष्णाति देवदत्तम्, इत्यादि।

इन उदाहरणोंमें एक प्रधानकर्म है, दूसरा गौण कर्म। पयः, मार्गम्, ग्राम, धर्मम्, फलानि, अजाम्, ओदनम् और शतम्, प्रधान कर्म है; इतर कर्म गौणकर्म है।

गां दोग्धि पयः—गौर्दुह्यते पयः, वृक्षमवचिनोति फलानि—वृक्षोऽवचीयते फलानि, अजां ग्रामं वहति—अजा ग्राममुह्यते—

३। नी, हृ, कृष, तथा वह्के कर्मणि प्रयोगमें प्रधान कर्म, इतर दुहादि धातुओंके कर्मणि प्रयोगमें गौणकर्म क्रियासे अभिहित होता है, इसलिये वह प्रथमामें रहता है और दूसरा कर्म द्वितीयामें।

प्रेरणार्थक प्रयोगोंमें ये नियम हैं —

हरिः पुस्तकं लिखति (अण्यन्तरचना, णिच् वा णि प्रेरणार्थक प्रत्यय, ण्यन्तरचना=प्रेरणार्थक प्रयोग, और अण्यन्तरचना=अप्रेरणार्थक प्रयोग)

माणवको हरिणा पुस्तकं लेखयति—ण्यन्तरचना अथवा प्रेरणार्थक प्रयोग। माणवक हेतुकर्ता कहाता है।

माणवकेन हरिः पुस्तकं लेख्यते—प्रे कर्मणि प्रयोग।

४। अण्यन्त रचनाका कर्ता ण्यन्त रचनामें तृतीयान्त होता है।

गच्छति भृत्यो ग्रामम्। गमयति भृत्यं ग्रामं राजा। गम्यते भृत्यो राज्ञा। देवा अमृतमश्नन्ति। हरिर्देवानमृतमाशयति। हरिणा अमृतमाश्यन्ते।

> शत्रूनगमयत्स्वर्गं वेदार्थं स्वानवेदयत्।
> आशयच्चामृतं देवान् वेदमध्यापयद्विधिम्॥
> आसयत्सलिले पृथ्वीं यः स मे श्रीहरिर्गतिः॥
> दर्शयति हरिं भक्तान्—

५। गमनार्थक, ज्ञानार्थक, भक्षणार्थक, तथा ऐसे धातु जिनका कर्म ग्रन्थ हो, तथा अकर्मक धातुओंका अण्यन्त रचनाका कर्ता ण्यन्त र

...तीयान्त होता है, तृतीयान्त नहीं। ऊपर दिये हुए श्लोकोंमें इस ...सके सब उदाहरण हैं। दृश् धातुमें भी वैसा ही प्रयोग होता है। नाययति वाहयति वा भारं भृत्येन। हारयति कारयति वा भृत्यं भृत्येन वा ...ङ् ।—

६। नी तथा वह् धातुका अण्यन्त रचनाका कर्ता ण्यन्त रचनामें ...यान्त रहता है, और हृ तथा कृ का अण्यन्त रचनाका कर्ता ण्यन्त ...नामें-द्वितीयान्त वा तृतीयान्त रहता है।

बोध्यते माणवकं धर्मं, बोध्यते माणवको धर्ममिति वा। भोज्यते ...क्षणं ओदनम्, भोज्यते ब्राह्मणमोदन इति वा। शिष्यो वेदमध्याप्यते, ...य वेदोऽध्याप्यत इति वा।—

७। ज्ञानार्थक, भक्षणार्थक, तथा शब्दकर्मक धातुओंमें ऊपर दिये ...ए दोनों प्रकारके प्रयोग होते हैं।

उपवसति—अनुवसति—अधिवसति—आवसति वा वैकुण्ठं हरि ...११९ वें पृष्ठमें टिप्पणी देखो)।

अन्तरा त्वां मां च कमण्डलुः। अन्तरेण हरिं न सुखम् (१५५ वें पृष्ठ-...शब्दसंग्रह देखो)।

अधिशेते—अधितिष्ठति—अध्यास्ते वा वैकुण्ठं हरिः (१२९ वें पृष्ठमें ...टिप्पणी देखो)।

हा कृष्णाभक्तम्। बुभुक्षितं न प्रतिभाति किञ्चित् (हा तथा प्रति के ...योगमें द्वितीया होती है)।

धिग् जाल्मान्। धिक् कृष्णाभक्तम् (१९वें पृष्ठमें शब्दसंग्रह ...देखो)।

धिगर्थाः कष्टसंश्रयाः। धिगियं दरिद्रता। धिङ् मूर्ख। (इस प्रकार ...धिक् के योगमें द्वितीया, प्रथमा, तथा सम्बोधन होता है।)

मासमधीते—क्रोशं कुटिला (अत्यन्तसंयोगवाचक)—

८। काल वा स्थलकी व्यापकताके अर्थमें द्वितीया होती है।

यह अत्यन्तसंयोग कहाता है । इसका अर्थ क्रियाका काल वा स्थानके साथ घना सम्बन्ध है ।

तृतीया—यह कर्ता वा करण अर्थमें होती है ।

प्रकृत्या चारु , प्रायेण याज्ञिक , गोत्रेण गार्ग्य , समेनैति ( समेन मार्गेणैतीत्यर्थ ), विषमेणैति ।

अक्ष्णा काण । कर्णेन बधिर । पादेन खञ्ज । पुत्रेण सह सार्धं साकं वा गत पिता ।—

१। ऐसे उदाहरणोंमें तृतीया होती है ।

पुण्येन दृष्टो हरि । अध्ययनेन वसति ।—

२। यह तृतीया हेतुके अर्थमें है ।

अलं महीपाल तव श्रमेण ( श्रमेण न किमपि साध्यमित्यर्थ )। अलमतिविस्तरेण । कृतं प्रयत्नेन ।

३। 'पर्याप्त' इस अर्थके अलम् तथा कृतम् के योगमें तृतीया होती है । यहां साधन क्रिया गम्यमान अर्थात् अध्याहृत है और श्रम उसका करण है ।

जटाभिस्तापस , स्रतिच्छत्रेण राजानमपश्यत् , कमण्डलुना छात्र —

४। यह लक्षणतृतीया कहाती है , क्योंकि यह मनुष्यके लक्षणको बताती है ।

चतुर्थी—यह सम्प्रदान वा तादर्थ्यके अर्थमें होती है ( तस्मै इदं तदर्थम् तदर्थस्य भावस्तादर्थ्यम् )। जिसको कोई वस्तु दी जाय या जिसके सम्बन्धमें कोई क्रिया की जाय वह सम्प्रदान है । जैसे—विप्राय गां ददाति , युद्धाय सन्नह्यते ( युद्धके लिये तैयार होता है ), राज्ञे करमर्पयति , शिष्याय शास्त्रमुपदिशति गुरु , अतिथये पाद्यमुपनयति ।

हरये रोचते भक्ति । यज्ञदत्ताय स्वदतेऽपूप ( अपूप = मालपूआ )—यहां प्रसन्न होनेवाला ( प्रीयमाण ) सम्प्रदान है ।

हरये क्रुध्यति—कुप्यति—द्रुह्यति—ईर्ष्यति असूयति वा, परन्तु क्रूरमभिक्रुध्यति अभिद्रुह्यति वा—क्रोध, द्रोह (ड़ाह), ईर्ष्या, तथा असूयार्थक धातुओंके योगमें जिसके ऊपर क्रोध इत्यादि हो उससे चतुर्थी होती है, परन्तु उपसर्गपूर्वक क्रुध् तथा द्रुह् के योगमें द्वितीया होती है।

भक्तिर्ज्ञानाय कल्पते सम्पद्यते जायते वा (६८ वें पृष्ठमें शब्दसग्रह देखो)।

देवदत्ताय गां प्रतिशृणोति आशृणोति वा (प्रतिज्ञा करता है)।

फलेभ्यो याति (फलान्याहर्तुं यातीत्यर्थः)।

यागाय याति (यष्टुं यातीत्यर्थः)।

नमो भगवते वासुदेवाय। प्रजाभ्यः स्वस्ति। अग्नये स्वाहा। पितृभ्यः स्वधा। दैत्येभ्यो हरिरलम् (समर्थः प्रभुर्वा)। वषट् (यह एक शब्द है जो देवताके उद्देशसे होम करनेमें प्रयोग किया जाता है) इन्द्राय।

ग्रामं ग्रामाय वा गच्छति—गमनार्थक धातुओंके योगमें द्वितीया वा चतुर्थी होती है, पर पन्थानं गच्छति—जहां जाना हो वह यदि मार्ग हो तो केवल द्वि० होती है, मनसा हरिं व्रजति—यदि वास्तविक गमन वा चलना अर्थ न हो तो केवल द्वि० होती है।

उपपदविभक्ति—नमः इत्यादि अव्ययोंके योगमें होनेवाली विभक्ति उपपदविभक्ति कहाती है और इससे इतर विभक्ति कारकविभक्ति कहाती है। वाक्यमें क्रियापद प्रधान रहता है, इतर पद उपपद वा गौण पद होते हैं। उपपदविभक्तिसे कारकविभक्ति प्रबल होती है (उपपदविभक्तेः कारकविभक्तिर्बलीयसी)। जैसे नृसिंहं नमस्करोमि (यहां नमः के योगमें चतुर्थी होनी चाहिये और करोति के योगमें द्वितीया, चतुर्थी उपपदविभक्ति है, और द्वितीया कारकविभक्ति, इसलिये द्वितीया हुई)।

नृसिंहाय नमस्करोमि इत्यादि प्रयोगोंका समाधान, 'फलेभ्यो याति' के समान 'नृसिंहमनुकूलं कर्तुं नमस्करोति' ऐसा अर्थ करनेसे होता है।

भक्ताय धारयते मोक्ष हरि (हरि अधमर्ण वा ऋण लेनेवाला है और भक्त उत्तमर्ण अथवा ऋण देनेवाला)।

पुष्पेभ्य स्पृहयति, परन्तु यदि इच्छा अत्यन्त प्रबल हो, तो पुष्पाणि स्पृहयति।

न त्वा तृणाय मन्ये—मैं तुम्हे तिनका भी नही समझता।

पञ्चमी—यह अपादान तथा हेतुके अर्थमें होती है। अपादान वह है जिससे कोई वस्तु अलग होती हो।

चौराद्द बिभेति। चौरात् त्रायते। अध्ययनात् पराजयते (ग्लानो भवति, ऊबता है)। यवेभ्यो गा वारयति। मातुर्निलीयते कृष्ण। कृष्ण उपाध्यायादधीते। ब्रह्मण प्रजा प्रजायन्त। हिमवतो गङ्गा प्रभवति। तिलेभ्य प्रतियच्छति माषान्।

पृथग् रामेण रामाद्राम वा। विना रामेण रामाद्राम वा।

प्रासादात् प्रेक्षते (प्रासादमारुह्य प्रेक्षते), आसनात् प्रेक्षते (आसने उपविश्य प्रेक्षते), माथुरा पाटलिपुत्रकेभ्य आढ्यतरा।

अन्यो भिन्न इतरो वा कृष्णात्।

आ मुक्ते ससार (आ=तक—मर्यादा)। आ मूलाच्छ्रोतुमिच्छामि (आ=से—अभिविधि वा आरम्भ)।

भवात् प्रभृति आरभ्य वा सेव्यो हरि।

ऋते कृष्णात्, ऋते के योगमें कभी२ द्वितीया भी होती है ऋतेऽपि त्वा न भविष्यन्ति सर्वे। ऋते वातादात वा हस पतति। रामादृते धनुर्धरो न।

षष्ठी—यह सम्बन्धका बोध कराती है।

कि निमित्त वसति। केन निमित्तेन, कस्मै निमित्ताय, इत्यादि। निमित्त शब्द तथा इस अर्थके और शब्दोंके योगमें सब विभक्तियां होती है।

तृणा तृणु वा द्विज श्रेष्ठ —निर्धारणषष्ठी वा निर्धारणसप्तमी ( २२० तथा २२१ वा पृष्ठ देखो )।

रुदति ( पुत्रादिके ) रुदतो ( पुत्रादिकस्य ) वा प्राव्रजत्—यद्यपि पुत्र इत्यादि रो रहे थे, तो भी वह सन्यासी हुआ। यह अनादरषष्ठी वा अनादरसप्तमी है। इसका अर्थ है— रुदन्त पुत्रादिकमनादृत्य।

मातु स्मरति बाल । मातर स्मरति वा। ( स्मृ के योगमें षष्ठी वा द्वितीया होती है। )

राज्ञा मतो बुद्ध पूजितो वा। ( यहापर षष्ठी तृतीयाके अर्थमें तथा भूतकृदन्त वर्तमान कृदन्तके अर्थमें है। ) "अहमेव मतो महीपतेरिति सर्व प्रकृतिष्वचिन्तयत्"—रघुवश—८—८।

तुल्य सदृश समो वा कृष्णस्य कृष्णेन वा।

दक्षिणेन वृक्षवाटिकामालाप इव श्रूयते, दक्षिणेन ग्राम ग्रामस्य वा, उत्तरेण ग्राम ग्रामस्य वा—दक्षिणेन तथा उत्तरेण एन—प्रत्ययान्त अव्यय है और इनके योगमें द्वितीया वा षष्ठी होती है।

सप्तमी—यह आधार वा अधिकरणका बोध कराती है।

गोषु दुह्यमानासु गत —सतिसप्तमी।

प्रसित उत्सुको वा हरिणा हरौ वा।

---

अयि वत्स ! कृत कृतमविनयेन। अनेकाकारसपरिस्वय परिष्वजस्व माम्।

कुशलवौ भगवता वाल्मीकिना धात्रीकर्म वस्तुत परिगृह्य पोषितौ परिरक्षितौ च। वृत्तचूडौ च त्रयीवर्जमितरा विद्या सावधानेन परिपाठितौ। तमनन्तर च गर्भैकादशे वर्षे क्षात्रेण कल्पेनोपनीय गुरुणा त्रयीविद्यामध्यापितौ।

हा देव ! एष मया विनाहमप्येतेन विनेति स्वप्नेऽपि मोन समाश्वित

मासीत्। तन्मुहूर्त्तकमपि जन्मान्तरत इव लब्धदर्शनं वाष्पसलिलान्तरे मित्रं तावद्दरस्थलमार्य्यपुत्रम्।

अनया कालकलया सुदूरमपक्रान्तः स पापकृदिति मनसिकृत्य तरु-मूलान्निष्क्रम्य सलिलसमीपं गन्तुं प्रयत्नमकरवम्।

सा तु प्रक्षाल्य लोचने वल्कलोपान्तेन वदनमपमृज्य दीर्घमुष्णं च नि श्वस्य मन्दं प्रत्यवदत्—राजपुत्र! किमनेनातिनिर्घृणहृदयाया मम मन्द-भागिन्या पापाया जन्मन प्रभृति वैराग्यवृत्तान्तेनाऽश्रवणीयेन श्रुतेन। तथापि यदि महत् कुतूहलं तत् कथयामि। श्रूयताम्।

अतिकष्टास्ववस्थासु जीवितनिरपेक्षा न भवन्ति खलु जगति प्राणिनां वृत्तयः। नास्ति जीविताद्न्यदभिमततरमिह जगति सर्वजन्तूनाम्। एवमुप-रतेऽपि सुगृहीतनाम्नि ताते यदहमविकलेन्द्रिया पुनरेव प्राणिमि। धिङ् मामकरुणामतिनिष्ठुरामकृतज्ञाम्। उपकृतमपि नापेक्षते खलं हि खलु हृदयम्।

> प्रियप्राया वृत्तिर्विनयमधुरो वाचि नियमः
> प्रकृत्या कल्याणी मतिरनवगीतः परिचयः।
> पुरो वा पश्चाद्वा तदिदमविपर्य्यासितरसं
> रहस्यं साधूनामनुपधि विशुद्धं विजयते॥
>
> चिरं जीव चिरं नन्द चिरं पालय मेदिनीम्।
> चिरमाश्रितलोकानां पूरय त्वं मनोरथान्॥
>
> कमलभूतनया मुखपङ्कजे
> वसतु ते कमला करपल्लवे।
> वपुषि ते रमता कमलाङ्गजः
> प्रतिदिनं हृदये कमलापतिः॥

—

मूर्खको उपदेश उसकी मूर्खता बढानेके लिये होता है ( क्लृप् )।

वह उसको बुद्धिमान् नही बनाता।

हाय! बडी बुरी बात हुई! शकुन्तलाने किसी पूज्य ऋषिका अपराध किया।

अग्निके सिवा और कौन आदमीको जला सकता है?

गोबरसे बिच्छू उत्पन्न होता है।

मै नही जानता कि अबतक वह राजपुत्र कितना चतुर हुआ है।

नीच आदमी दूसरेके उपकारकी तरफ ध्यान नही देता।

सज्जनोंका चरित्र सर्वोत्तम है, जो सर्वदा सच बोलते है, और कभी नीचोंके मार्गसे नही चलते।

रामने लङ्का जानेके लिये नलसे समुद्रपर पुल बनवाया ( कर्तरि तथा कर्मणि प्रयोग करो )।

कृपाकर उसे बीचमें न छेड़िये। मैं आरम्भसे वह किस्सा सुननेके लिये बडा उत्सुक हू।

---

शब्दार्थ।

अवस्था (स्त्री)—स्थिति

उपकृत ( उपकृतम् ) न उप+कृ+त )—उपकार।

कमलभू ( पु )—ब्रह्मा ( विष्णुके नाभिकमलसे उत्पन्न )

कमला (स्त्री)—लक्ष्मी

कमलाङ्गज ( अङ्गज पु पुत्र) पु—लक्ष्मीका पुत्र, प्रद्युम्न

करपल्लव (कर पु +पल्लव पु, न) पु, न—पल्लवके समान कोमल हाथ

कल्प (पु)—विधि

काष्ठा ( स्त्री )—कालका सूक्ष्म अंश

चूडा (स्त्री)—केशान्तसंस्कार

जीवित (जीवितम्) न (जीव्+त)—जीवन

धात्री (स्त्री)—धाई

परिचय (परिचय) पु —पहिचान
बाष्प (बाष्प-ष्पम्) पु, न —आंसू
रस (रस) पु —अनुराग, प्रेम
रहस्य (रहस्यम्) न —गूढ बात
वल्कलोपान्त (वल्कल पु, न —छाल + उपान्त पु किनारा)—
छालसे बने हुए वस्त्रका किनारा
वृत्ति (स्त्री)—मानस व्यापार
वैराग्य (वैराग्यम्) न —सांसारिक सुखोंसे घृणा

## विशेषण।

अकृतज्ञ—जो किये हुए उपकारको नहीं मानता, कृतघ्न
अतिकष्ट—बहुत दुःख देनेवाला
अतिनिष्ठुर—कठोरहृदय, अतिक्रूर
अध्यापित (अधि + इ—अ आ प्रे० + त)—पढ़ाया गया
अनवगीत (अन् + अव + गीत = गै—भ्वा पर + त)—अनिन्दित
अनुपधि—निष्कपट (उपधि-पु —कपट)
अविकल—अव्याकुल
अविपर्यासित (अ + वि + परि + अस्—दु पर प्रे० + त)—अपरिवर्तित
उपक्रान्त (उप + क्रम् भ्वा, दि पर + त)—गया हुआ
उपरत (उप + रम् भ्वा आ + त)—मृत
कल्याणिन्—दूसरोंका हितचिन्तक
क्षात्र—क्षत्रियसम्बन्धी
गर्भकाश्य—गर्भसे व्याकुल
निरपेक्ष—निःस्पृह, बेपर्वाह
परिपाठित (परि + पठ्—प्रे + त) पढ़ाया गया
पापकृत्—पापी
प्रियप्राय (स्त्री —प्रियप्राया) (बहु० प्रिय + प्राय—पु एक बड़ा हिस्सा)—प्राय प्रिय, बहुत कर प्रिय
मन्दभागिन्—अभागा
मसृण—कोमल, मधुर
सम्भावित (सम् + भू—प्रे + त)—विचारित, चिन्तित
सुगृहीतनामन् (बहु०)—शुभ नामध
विशुद्ध (वि + शुध्—दि पर + त)—अत्यन्त पवित्र

धातु ।

अप+मृज् (अपमार्ष्टि—अ पर)—पोंछना

उप+नी (उपनयति—ते—भ्वा उभ)—यज्ञोपवीत करना

प्र+सद् (प्रसीदति—भ्वा पर)—प्रसन्न होना

निर्+क्रम् (निष्क्रामति—म्यति—भ्वा, दि—पर)—निकलना

परि+स्वञ्ज् (परिष्वजते—भ्वा आ)—गले लगाना, आलिङ्गन करना

प्र+क्षल् (प्रक्षालयति—चु पर)—धोना

मनसि कृ (तना०)—सोचना

अव्यय ।

अपरिक्षयम्—शाफ

अनेकवारम्—कई बार

अभ्यम्—गरम

अलम्—बस

तद्—तो

तृतीयवर्जम् (तृयी स्त्री तीन वेद, तत्पु०, क्रियावि०)—तीन वेदको सिवा

दीर्घम्—लंबा

पश्चात्—पीछे

पुर—सामने

प्रभृति—आरम्भसे (तस प्रभृति—तबसे)

मुहु—बार २

वस्तुत—सचमुच

समनन्तरम्—बाद

सावधानेन (अव्य अवधानेन सहित यथा स्यात्तथा)—ध्यानपूर्वक

सुदूरम्—अतिदूर

## पाठ ३५ ।

### लुट्, लृट्, लृङ्।

#### भविष्यत् तथा क्रियातिपत्ति ।

न जाने प्रातःकाले किं भविष्यति—मैं नहीं जानता कि सवेरे क्या होगा।

शत्रून् विजेष्ये वा मरिष्यामि वा—मैं शत्रुओंको जीतूंगा वा मर जाऊंगा ।

सुवृष्टिश्चेदभविष्यद् दुर्भिक्षं नैव समपत्स्यत—यदि अच्छी वृष्टि होती तो अकाल कभी न होता ।

अथ धर्मं व्याख्यास्यामः । कृत्स्नं धर्मं व्याख्यास्याम इति यावत्—हमलोग सम्पूर्ण धर्मकी व्याख्या करेंगे। अथ धर्मं व्याख्यास्यामः का अर्थ कृत्स्नं धर्मं व्याख्यास्यामः —अर्थात् हमलोग सम्पूर्ण धर्मकी व्याख्या करेंगे यावत् 'अर्थात्' के अर्थमें आता है ।

अथ भगवान् कुशली काश्यपः । अत्र प्रश्नार्थोऽथशब्दः । "मङ्गलानन्तरारम्भप्रश्नकार्त्स्न्येष्वथो अथ" इत्यमरात्—क्या भगवान् काश्यप सुखी हैं? यहां अथ का अर्थ प्रश्न है । क्योंकि अमरकोशके अनुसार अथो तथा अथ के अर्थ ये हैं —मङ्गल, अनन्तर, आरम्भ, प्रश्न तथा पूर्णता ।

अह्ना[1] क्रोशेन वा ऽनुवाकोऽधीतो मया । तेन तु मासमधीतो नायात —

---

[1] अहन् के रूप इस प्रकार होते हैं —

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र | अहः | अह्नी अहनी | अहानि |
| द्वि | ,, | ,, | ,, |
| स | ,, | ,, | ,, |
| तृ | अह्ना | अहोभ्याम् | अहोभिः |
| स | अह्नि अहनि | अह्नोः | अहःसु अहस्सु |

नियम —अहन् के प्र, द्वि तथा स के ए व, में अहः रूप होता है। तृतीया द्विवचनसे लेकर व्यञ्जनादि प्रत्यय आगे रहनेपर अहन् के न् को विसर्ग होता है ।

मैंने एक दिन वा एक कोसमें अनुवाक पढ़ा, उसने तो एक महीना पढ़ा पर ग्रह न आया।

इस प्रयोगकी ओर ध्यान दो। जब क्रियाके फलकी प्राप्ति हो तो तृतीया, तथा जब वह न हो तो द्वितीया (मासम्) होती है।

इस पाठमें दोनों प्रकारके भविष्यत्, तथा क्रियातिपत्तिका वर्णन किया गया है।

अबतक वर्णन किये गये लकार सार्वधातुक लकार थे। क्योंकि इन लकारोंमें धातुको विकरण जोड़ा जाता था, अथवा विकरणके निमित्त होनेवाला परिवर्तन—जैसे द्वित्व इत्यादि—धातुमें होता था। अब जिन लकारोंका वर्णन इस पाठमें तथा अग्रिम पाठोंमें किया जायगा वे आर्धधातुक लकार कहाते हैं। इनके रूप बनानेमें धातुके विकरण जाननेकी कोई आवश्यकता नहीं होती।

इसके सिवा आर्धधातुक व्यञ्जनादि प्रत्यय आगे रहनेपर कुछ धातुओंको इ आगम होता है, कुछ धातुओंको नहीं होता, और कुछको विकल्पसे होता है। वे धातु जिनमें इ आगम होता है, सेट् (स+इ), जिनमें वह नहीं होता वे अनिट्[1] (अन्+इट्—इ के बिना),

---

१ अधोलिखित दो कारिकाओंमें अनिट् धातु गिनाये हुए हैं। पहिलीमें स्वरान्त, तथा दूसरीमें व्यञ्जनान्त धातु दिये हुए हैं।

(क) ऊदृदन्तैर्यौतिरुक्ष्णुशीङ्स्नुनुक्षुश्विडीङ्श्रिभिः।
वृङ्वृञ्भ्यां च विनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः॥

अजन्त (अच्—स्वर) धातुओंमें ऊकारान्त, (ऊत्—ऊ), ऋकारान्त, यु, रु, क्ष्णु, शी, स्नु, नु, क्षु, श्वि, डी (आत्म, ङ् आत्मनेपदका बोध कराता है), श्रि, वृ, (आत्म), वृ (उभ—ञ से उभयपदका बोध होता है), इन धातुओंके सिवा और सब एकाच् धातु निहत वा अनुदात्त हैं। वेदमें अनिट् धातुओंको अनुदात्त स्वर होता है। इस लिये अनुदात्त स्वर वा निहतशब्द अनिट् के बराबर है। इसप्रकार अजन्त धातुओंमें ऊकारान्त, ऋकारान्त, तथा यु इत्यादि कारिकामें गिनाये हुए धातु सेट हैं। और इतर

तथा जिनमें यह विकल्पसे होता है वेट्[1] (वा+इट्) कहलाते हैं।

प्रायः रूपोंसे ही मालूम पड़ता है कि धातु सेट्, अनिट् वा वेट् है। साहित्यमें सेट् धातुओंसे अनिट् धातुओंका प्रयोग अधिक मिलता है। ये धातु टिप्पणीमें दिये गये हैं। नये विद्यार्थियोंको इनको कण्ठाग्र करनेकी आवश्यकता नहीं है। तथापि वे लोग, जो चाहते हैं कि व्याकरणका ज्ञान अच्छीतरह हो, इन्हें कण्ठाग्र करें।

दो प्रकारके भविष्यत्काल हैं। एक अनद्यतन (आजका नहीं) अथवा श्वस्तन (कलका) भविष्यत्काल, क्योंकि यह आज होनेवाली

---

एकाच् धातु अनिट् हैं। ऐसे धातु जिसमें एकसे अधिक अच् या स्वर हों, सेट हैं। अत एव मूलज धातु—जैसे प्रेरणार्थक इत्यादि—सेट हैं।

(ब) शक्ल् पच् मुच् रिच् वच् विच् सिच् प्रच्छि त्यज् निजिर् भजः।
भञ्ज् भुज् भ्रस्ज् मस्जि यज् युज् रुज् रञ्ज् विजिर् स्वञ्जि सञ्ज् सृजः॥
अद् क्षुद् खिद् छिद् तुदि नुदः पद्य भिद् विद्यति विनद्।
शद् सदी स्विद्यति स्कन्दि हदी क्रुध् क्षुधि बुध्यति॥
बन्धिर् युधि रुधी राधि व्यध् शुधः साधि सिध्यती।
मन्य हन्न् आप् क्षिप् छुपि तप् तिपस् तृप्यति दृप्यती॥
लिप् लुप् वप् शप् स्वप् सृपि यभ रभ लभ गम् नम् यमो रमिः।
क्रुशिर् दंशि दिशी दृश् मृश् रिश् रुश् लिश् विश् स्पृश कृषिः॥
त्विष् तुष् द्विष् दुष् पुष्य पिष् विष् शिष् शुष् श्लिष्यतयो घसिः।
वसति र्दह दिहि दुहो नह् मिह् रुह् लिह् वहिस्तथा॥
अनुदात्ता हलन्तेषु धातवो द्व्यधिकं शतम्॥

हलन्त धातुओंमें (हल=व्यञ्जन) कारिकामें दिये हुए १०२ धातु अनिट हैं, औ[र] इतर सेट। कारिकामें दिये हुए धातुओंका क्रम अन्तिम वर्णके अनुसारसे है—अर्थात् पहि[ले] ककारान्त, फिर चकारान्त इत्यादि। यदि कई धातुओंका अन्तिम वर्ण एकही है तो वे वर्णा[नु]क्रमसे दिये हुए हैं। कुछ धातुओंमें इ, ति, तथा विकरण छन्दके अनुरोधसे लगाये गये हैं।

१। अञ्ज्, मृज्, गुह्, गाह्, सिध् (भ्वा पर क्रमसे रखना), क्लृप्, स्यन्द्, नश्, द[...] द्रुह्, मुह्, स्नुह्, स्निह्, तृप्, दृप्, इत्यादि वेट धातु हैं।

[स]मयका बोध नहीं कराता, और दूसरा सामान्यभविष्यत्काल [क]हाता है।

अनद्यतनभविष्यत् या लुट्।

| | जि—पर। | | | कृ आत्म। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| [प्र] पु | जेता | जेतारौ | जेतार | कर्ता | कर्तारौ | कर्तार |
| [म] पु | जेतासि | जेतास्थ | जेतास्थ | कर्तासे | कर्तासाथे | कर्ताध्वे |
| [उ] पु | जेतास्मि | जेतास्व | जेतास्म | कर्ताहे | कर्तास्वहे | कर्तास्महे |

सामान्यभविष्यत्।

| | स्था-पर। | | | दा-आत्म। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | स्थास्यति | स्थास्यत | स्थास्यन्ति | दास्यते | दास्येते | दास्यन्ते |
| म पु | स्थास्यसि | स्थास्यथ | स्थास्यथ | दास्यसे | दास्येथे | दास्यध्वे |
| उ पु | स्थास्यामि | स्थास्याव | स्थास्याम | दास्ये | दास्यावहे | दास्यामहे |

| | जि पर। | | | शी-आत्म। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | जेष्यति | जेष्यतः | जेष्यन्ति | शयिष्यते | शयिष्येते | शयिष्यन्ते |

क्रियातिपत्ति।

| | स्था पर। | | | दा आत्म। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | अस्थास्यत् | अस्थास्यताम् | अस्थास्यन् | अदास्यत | अदास्येताम् | अदास्यन्त |
| म पु | अस्थास्यः | अस्थास्यतम् | अस्थास्यत | अदास्यथाः | अदास्येथाम् | अदास्यध्वम् |
| उ पु | अस्थास्यम् | अस्थास्याव | अस्थास्याम | अदास्ये | अदास्यावहि | अदास्यामहि |

नियम।—

१। प्रत्यय ये हैं —

लुट् या अनद्यतन भविष्यत्।

| | पर। | | | आत्म। | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | ता | तारौ | तार | ता | तारौ | तार |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| म. पु | तासि | तास्थ | तास्थ | तासे | तासाथे | ताध्वे |
| उ. पु | तास्मि | तास्व | तास्म | ताहे | तास्वहे | तास्महे |

लृट् वा सामान्यभविष्यत् ।

| | पर । | | | आ । | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | स्यति | स्यत | स्यन्ति | स्यते | स्येते | स्यन्ते |
| म पु | स्यसि | स्यथ | स्यथ | स्यसे | स्येथे | स्यध्वे |
| उ पु. | स्यामि | स्याव | स्याम | स्ये | स्यावहे | स्यामहे |

लृङ् वा क्रियातिपत्ति ।

| | पर । | | | आत्म. । | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | स्यत् | स्यताम् | स्यन् | स्यत | स्येताम् | स्यन्त |
| म पु | स्यः | स्यतम् | स्यत | स्यथाः | स्येथाम् | स्यध्वम् |
| उ पु. | स्यम् | स्याव | स्याम | स्ये | स्यावहि | स्यामहि |

२। जैता, जेष्यति—ये विकारक प्रत्यय हैं। इसलिये इनके आगे रहनेपर धातुओंके अन्तिम स्वर तथा उपान्त्य ह्रस्व स्वरको गुण आदेश होता है।

गम्—पर । सामान्य—भवि ।

प्र पु गमिष्यति गमिष्यत गमिष्यन्ति

सगम्—आत्म । सामान्य—भवि ।

संगंस्यते संगंस्येते संगंस्यन्ते

हन्—पर ।

प्र पु हनिष्यति—इत्यादि ।

कृ—पर ।

करिष्यति—इत्यादि ।

हृ—पर क्रियाति ।

प्र पु अहरिष्यत्—इत्यादि ।

भृ—आत्म क्रियाति ।

अभरिष्यत—इत्यादि ।

३। सामान्यभविष्यत्के प्रत्यय आगे रहनेपर गम् पर, हन्, तथा ऋकारान्त धातुओंको इ होता है।

४। जो नियम सामान्य भवि में लगते है वे ही क्रियातिपत्ति में लगते हैं।

वृत्—वर्तिष्यते—वर्त्स्यति, वृध—वर्धिष्यते—वर्त्स्यति, स्यन्द्—न्दिष्यते स्यन्त्स्यते—ति, क्लृप्—कल्पिताहे—कल्प्ताहे—कल्प्तास्मि, ल्पिष्यते—कल्प्स्यते—ति।

नियम —

५। वृत, वृध, स्यन्द्, तथा क्लृप धातु सामा भवि में विकल्पसे परस्मैपदी होते हैं और उनके पर रूपोंमें इ नहीं लगता, क्लृप् में ह्यस्तनभविष्यत्के समान भी कार्य होता है।

दृश्—द्रष्टा द्रष्टारौ द्रष्टार, द्रक्ष्यति—द्रक्ष्यत द्रक्ष्यन्ति, द्रष्टुम् (तुम्) द्रष्टृ (देखनेवाला), परन्तु दृष्ट, दृष्ट्वा, दृष्टि।

सृज्—स्रष्टा स्रष्टारौ स्रष्टार, स्रक्ष्यति स्रक्ष्यत स्रक्ष्यन्ति, स्रष्टुम्, स्रष्टृ, पर सृष्ट, सृष्ट्वा, सृष्टि।

तृप्—तर्पिता, तृप्ता, तर्प्ता, तर्पिष्यति, तृप्स्यति, तर्प्स्यति।

नियम —

(अ) अनुनासिक वा अन्त स्थके सिवा हलादि विकारक प्रत्यय आगे रहनेपर दृश् तथा सृज् के ऋ को नित्य र होता है, तथा इतर अनिट् धातुओंमें विकल्पसे होता है। जैसे—

दृश् + ता = द्रश् + ता = द्रष् + ता [ २८ वा पाठ (अ) ] = द्रष् + टा = द्रष्टा, दृश् + स्यति = द्रश् + स्यति = द्रष् + स्यति = द्रक् + स्यति [ २८ वां पाठ र. ] = द्रक् + ष्यति = द्रक्ष्यति, सृज् + तुम् = स्रज् + तुम् = स्रष् + तुम् = स्रष् + टुम् = स्रष्टुम्, यज्—यष्टा, यक्ष्यति, यष्टुम्, इष्ट, इष्ट्वा, मृज्—मार्जिता—मार्ष्टा; मार्जिष्यति—मार्क्ष्यति (पाठ २८ वा क)।

इन रूपोंमें ज् को ष् हुआ है (२८ वा पाठ अ)। तुम् विकारक

युद्धाय कृतनिश्चयोऽयं दृश्यते दुरात्मा । तद्यदि कदाचित् तीक्ष्ण शृङ्गाभ्यां स्वामिनं प्रहरिष्यति तन्महाननर्थः संपत्स्यते ।

न ज्ञायते किमद्य वनवासिना विहङ्गमानां संजयो भविष्यति ना वा

मया सह सुभाषितगोष्ठीसुखमनुभवन् सुखेन कालं नेष्यति । न त्व कृते चिन्ता कार्या ।

ब्रह्मचर्यं समाप्य गृही भवेद् गृही भूत्वा वनी भवेद्वनी भूत्वा प्रव्रजेत् यदि वेतरथा ब्रह्मचर्यादेव प्रव्रजेद् गृहाद्वा वनाद्वा । यदहरेव वि रजेत्तदहरेव प्रव्रजेत् ।

विज्ञानार्थं गुरुमेवाभिगच्छेत् समित्पाणिः श्रोत्रियं ब्रह्मनिष्ठम् ।

वादे वादे जायते तत्त्वबोधः ।

गतानुगतिको लोको न लोकः पारमार्थिकः ।

आशा बलवती राजन् शल्यो जेष्यति पाण्डवान् ।

मयूरो बर्हिणो बर्ही नीलकण्ठो भुजङ्गभुक् ।
केका वाणी मयूरस्य समौ चन्द्रकमेचकौ ॥—इत्यमरः ।

श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुष्पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥

मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसि मे ॥

नष्टो मोहः स्मृतिर्लब्धा त्वत्प्रसादान्मयाच्युत ।
स्थितोऽस्मि गतसन्देहः करिष्ये वचनं तव ॥

[1]त्वया सह निवत्स्यामि वनेषु मधुगन्धिषु ।
इति सा रमतेवासौ स्नेहस्तस्याः स तादृशः ॥

ततो नु वराख्यमुदीरितं जगौ ।

---

१। "मैं वनोंमें तुम्हारे (राम) साथ सैर करूंगी"—इस विचारसे सीता होती थी, उसका (रामपर) प्रेम वैसा ही था।

(शृङ्गम्) न—सींग
(श्लोक) पु—अनुष्टुभ् छन्द
(सन्ताप) पु—नाश
(सन्देह) पु—संशय
(सुभाषितम्) न — मधुरवाणी

सुवृष्टि (स्त्री)—अच्छी वृष्टि
सेतु (पु)—पुल
सुताम्रपर्णी स्त्री (सु अव्यय अच्छी + ताम्रपर्णी स्त्री)— सुन्दर ताम्रपर्णी नदी

विशेषण ।

कारणद्वयपर (बहु०, न कारण यस्मिन् कर्मणि यथा स्यात्तथा अकारणम् (अव्य०स०) अकारण द्वेष अकारणद्वेष (कर्म०), अकारणद्वेष पर प्रधान वस्तु यस्य स)—विना किसी कारणके दूसरोंसे द्वेष करनेमें रता हुआ
...विध्य—अगाध्य
...गीरित (उद् + ईर् + त)— उक्त, कहा गया
...ग्र—सम्पूर्ण, सब
...नानुगतिक (बहु०, गत—गम् + त + अनुगति—स्त्री अनुगमन + क—इक प्रत्यय)—देखा देखी चलनेवाला
...क्ष्ण—तेज
...येय (ध्यै + य)—ध्यान करने योग्य

पारमार्थिक—यथार्थमार्गसे चलनेवाला
ब्रह्मनिष्ठ (बहु०, ब्रह्मन्—न पर-ब्रह्म + निष्ठा—स्त्री भक्ति)— ब्रह्ममें लीन
मद्याजिन् (तत्पु०, मद्-में + याजिन्) —हमको पूजनेवाला
मधुगन्धि—मद्यके समान गन्धसे युक्त, अथवा यह मधुगन्धिन् शब्द है—मधुन गन्ध मधुगन्ध, स एषामस्तीति मधुगन्धानि वनानि—मकरन्दकी सुगन्धसे सुगन्धित
रामेश्वराख्य (बहु०, रामेश्वर—पु + आख्या—स्त्री नाम)— रामेश्वरनामक
वटवासिन् (वट-पु वृटवृक्ष + वासिन्)—उटके वृक्षपर रहनेवाला

वध्य—मारने योग्य
श्रोत्रिय—वैदिक
समर्पित ( सम् + ऋ—णि + त )—
—रखा हुआ
समित्पाणि (व्यधि० बहु०, समिध्
—स्त्री यज्ञकाष्ठ + पाणि—पु

हाथ )—हाथमें यज्ञकाष्ठ लिय
हुआ
सुनिष्पन्न ( सु अव्य अच्छी तरह +
निष्पन्न—निस् + पद् + त)
अच्छी तरह भया हुआ

## धातु।

अनु + भू (अनुभवति भ्वा पर )—
अनुभव करना, भोगना
परि + तुष् ( परितुष्यति-दि पर )
प्रेम —प्रसन्न करना
प्र + कुप् ( प्रकुप्यति दि पर )—
अ त कुपित होना
प्रति + ज्ञा [ ज्ञा ] (प्रतिजानाति-ते-
क्रया उभ )—प्रतिज्ञा करना
प्र + व्रज् ( प्रव्रजति भ्वा पर )—

संसारका त्याग करना, संन्या
लेना
वि + आ + पद् ( व्यापद्यते दि
आत्म ) णि —मारना
वि + रञ्ज् (विरजति ते, विरज्यति
भ्वा उभ, दि उभ )—संसार
घृणा करना, वैराग्य करना
सम् + पद् ( सम्पद्यते दि आ )
होना

## अव्यय।

आलोड्य— आ + लुड्—भ्वा पर
णि ल्यप् भूत कृ )—मथकर,
खूब विचार कर
अन्यथा—अन्यथा
इति—इस प्रकार
उ... — उत् + लिख् अव्य भू कृ )
—...तारकर

निबध्य—( नि + बन्ध्—अव्य
कृ )—रचकर, बनाकर
नियतम्—अवश्य
नो—नहीं
विज्ञानार्थम् (चतु० तत्पु०, क्रियावि
विज्ञान न + अर्थ)—जानने लि
सत्यम्—सच
ह—निश्चय

## पाठ ३६ ।

### परोक्षभूत वा लिट्।

दुदोह गां स यज्ञाय सस्याय मघवा दिवम्—उस ( रघु ) ने यज्ञके लिये पृथ्वीको दुहा ( प्रजाओंसे कर लिया ), ( और ) इन्द्रने स्वर्गको दुहा (अन्नके लिये वृष्टि की )।

मघवन्—पु

| | | | |
|---|---|---|---|
| | मघवानम् | मघवानौ | मघोनः |
| | मघोनि | मघोनोः | मघवसु |
| | मघवन् | मघवानौ | मघवानः |

मघोन्—मघवन् का भ अङ्ग है।

शिवधनुर्भङ्क्त्वा रामः सीतां परिणिनाय—शिवके धनुको तोड़कर रामने सीताको विवाह किया।

स राजा मृगयां कर्तुं वनं जगाम—वह राजा शिकार करनेके लिये वनको गया।

सेनयोस्तुमुलं युद्धं बभूव—दोनों सेनाओंमें घोर युद्ध हुआ।

तत्र विप्राश्रमाभ्याशे वैश्यमेकं ददर्श सः—वहां ब्राह्मणके आश्रमके समीप उसने एक बनियेको देखा।

उपविष्टौ कथाः काश्चिच्चक्रतुर्वैश्यपार्थिवौ—वैश्य और राजा जो बैठे थे, अनेक प्रकारकी बातें करने लगे।

बहु जगद पुरस्तात्तस्य मत्ता किलाहम्—मैंने उसके सामने बहुत बातें कीं, निश्चय मैं मस्त थी।

वनं न प्रविवेश.........बवाधे तस्मिन् वने गोप्तरि गाहमाने ... राजाने वनमें प्रवेश किया, प्राणियोंमें बली दुर्बलको नहीं सताता ...

इस पाठमें परोक्षभूतका वर्णन किया गया है। संस्कृतमें तीन भूतकालिक लकार हैं। पहिले उनके अर्थोंमें भेद था, पर उसके बादके साहित्यमें बिना भेदके उनका प्रयोग किया गया है।

पहिले परोक्षभूतसे दूरकी भूतकालिक क्रियाका बोध होता था। संस्कृत साहित्यमें इसका बहुत प्रयोग आता है। उत्तम पुरुषसे मालूम होता है कि वक्ता बेहोश था। जैसे—बहु जगाद पुरस्तात्तव मत्ता किलाहम्।

परोक्षभूत।

| | गद्—पर | | | विश्—पर | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | जगाद | जगदतुः | जगदुः | विवेश | विविशतुः | विविशुः |
| म पु | जगदिथ | जगदथुः | जगद | विवेशिथ | विविशथुः | विविश |
| उ पु | जगद जगाद | जगदिव | जगदिम | विवेश | विविशिव | विविशिम |

| | मुद्—आत्म। | | | वृध्—आत्म। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | मुमुदे | मुमुदाते | मुमुदिरे | ववृधे | ववृधाते | ववृधिरे |
| म पु | मुमुदिषे | मुमुदाथे | मुमुदिध्वे | ववृधिषे | ववृधाथे | ववृधिध्वे |
| उ पु | मुमुदे | मुमुदिवहे | मुमुदिमहे | ववृधे | ववृधिवहे | ववृधिमहे |

नु—पर।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | नुनाव | नुनुवतुः | नुनुवुः |
| म पु | नुनविथ | नुनुवथुः | नुनुव |
| उ पु | नुनव—नाव | नुनुविव | नुनुविम |

इन रूपोंसे यह मालूम पड़ेगा कि

१। परोक्षभूतमें धातुओंको द्वित्व होता है। द्वित्वके नियम ३० वें पाठमें दिये गये हैं।

२। परोक्षभूतके प्रत्यय ये हैं —

| | पर। | | | आत्म। | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु अ | अतुस् | उस् | ए | आते | इरे |
| म पु थ | अथुस् | अ | से | आथे | ध्वे |
| उ पु अ | व | म | ए | वहे | महे |

३। इन प्रत्ययोंमें व, म, थ, और वहे, महे, से, तथा ध्वे में इ आगम हो सकता है ( ३५ वां पाठ देखो )।

४। चिच्छेद, चिच्छिदिव, इत्यादि—परस्मैपदके एकवचन विकारक हैं, द्विवचन, बहुवचन तथा आत्मनेपदके सब प्रत्यय अविकारक हैं।

५। विवेश, जगद-जगाद, नुनव नुनाव—विकारक प्रत्यय आगे रहने-पर अन्तिम स्वर तथा उपान्त्य ह्रस्व स्वरको गुण आदेश होता है, प्र पु ए व में अन्तिम स्वर तथा उपान्त्य अ को नित्य वृद्धि होती है, और उ पु ए व में विकल्पसे होती है।

६। शुश्रुविव इत्यादि—अजादि अविकारक प्रत्यय आगे रहनेपर धातुके अन्तिम उ को उव् होता है।

| | कृ—उभ पर। | | | आत्म। | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु चकार | चक्रतु | चक्रु | चक्रे | चक्राते | चक्रिरे |
| म पु चकर्थ | चक्रथु | चक्र | चकृषे | चक्राथे | चकृढ्वे |
| उ पु चकर कार | चकृव | चकृम | चक्रे | चकृवहे | चकृमहे |

| | श्रु—पर। | | | सृ—पर। | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु शुश्राव | शुश्रुवतु | शुश्रुवु | ससार | सस्रतु | सस्रु |
| म पु शुश्रोथ | शुश्रुवथु | शुश्रुव | ससर्थ | सस्रथु | सस्र |
| उ पु शुश्रव श्राव | शुश्रुव | शुश्रुम | ससर सार | ससृव | ससृम |

इन रूपोंसे मालूम होगा कि इनमें इ आगम नहीं होता।

नियम —

७। कृ, सृ, भृ, वृ, स्तु, द्रु, स्रु, तथा श्रु धातुके परोक्षभूतमें इ आगम नहीं होता।

८। चकृढ्वे — अ वा आ के सिवा कोई मूलक स्वर पूर्व होनेपर ध्वे को नित्य ढ्वे होता है।

| | क्री—पर.। | | | आत्म। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | चिक्राय | चिक्रियतु | चिक्रियु | चिक्रिये | चिक्रियाते | चिक्रियिरे |
| म पु | चिक्रेथ- चिक्रयिथ | चिक्रियथु | चिक्रिय | चिक्रियिषे | चिक्रियाथे | चिक्रियिध्वे |
| उ पु | चिक्रय-क्राय | चिक्रियिव | चिक्रियिम | चिक्रिये | चिक्रियिवहे | चिक्रियिमहे |

| | प्रच्छ्—पर। | | | त्यज्—पर। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | पप्रच्छ | पप्रच्छतु | पप्रच्छु | तत्याज | तत्यजतु | तत्यजु |
| म पु | पप्रच्छिथ- पप्रष्ठ | पप्रच्छथु | पप्रच्छ | तत्यजिथ- तत्यक्थ | तत्यजथु | तत्यज |
| उ पु | पप्रच्छ | पप्रच्छिव | पप्रच्छिम | तत्यज त्याज | तत्यजिव | तत्यजिम |

| | मृ—आत्म। | | | हृ—पर। | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | ममार | मम्रतु | मम्रु | जहार | जह्रतु | जह्रु |
| म पु | ममर्थ | मम्रथु | मम्र | जहर्थ | जह्रथु | जह्र |
| उ पु | ममर मार | मम्रिव | मम्रिम | जहर-हार | जह्रिव | जह्रिम |

नियम —

९। तत्यजिव, मम्रिम, पप्रच्छिम, चिक्रियिषे, चकृव, सस्म, दुद्रुव इत्यादि—कृ, सृ, भृ, वृ स्तु, द्रु, स्रु, तथा श्रु को छोड़कर और सब धातुओं में थ के सिवा सब प्रत्ययोंसे पूर्व इ आगम होता है।

यही नियम अनिट् धातुओंके लिये भी है ।

१०। ममर्थ, जहर्थ—ऋकारान्त अनिट् धातुओंमें थ के पूर्व इ
ागम नहीं होता ।

११। तत्यजिथ—तत्यक्थ—पप्रच्छिथ—पप्रष्ठ, चिक्रयिथ—चिक्रेथ
अन्त वा अकारवान् अनिट् धातुओंमें थ के पूर्व विकल्पसे इ आगम
ता है ।

१२। चिक्रियतुः, निन्युः, इत्यादि—अजादि अविकार प्रत्यय आगे
नेपर धातुके अन्तिम इ वा ई को इय् होता है, यदि उसके पूर्व
ाक्षर हो। यदि उसके पूर्व संयुक्ताक्षर न हो, तो य् होता है ।

१३। ममार इत्यादि—मृ धातु परोक्षभूतमें परस्मैपदी है । यह
ी भविष्यत् लकारों तथा क्रियातिपत्ति में भी पर है ( पाठ ३५,
यम ७ देखो )।

१४। विजिग्यिध्वे—ढ्वे—जब ध्वे को इ होता है और उस इ के
य्, र्, ल्, व्, या ह् होता है, तो उसको विकल्प से ढ्वे होता है ।

भू—पर ।                                   जि—पर ।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र | बभूव | बभूवतुः | बभूवुः | जिगाय | जिग्यतुः | जिग्युः |
| म | बभूविथ | बभूवथुः | बभूव | जिगयिथ-जेथ | जिग्यथुः | जिग्य |
| उ | बभूव | बभूविव | बभूविम | जिगाय-गय | जिग्यिव | जिग्यिम |

हि—पर ।                                   चि—उभ ।

प्र जिघाय—इत्यादि । चिचाय—काय इत्यादि । चिच्ये चिक्ये इत्यादि ।

१५। भू के रूप बभूव् प्रकृतिसे बनते हैं ।

१६। परोक्षभूतमें जि धातुके ज् को ग्, हि के ह् को घ्, तथा चि
के च् को विकल्पसे क् होता है ।

| | पा—पर । | | | स्ना—पर । | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | पपौ | पपतु | पपु | मम्लौ | मम्लतु | मम्लु |
| म पु | पपिथ-पपाथ | पपथु | पप | मम्लिथ-मम्लाथ | मम्लथु | मम्ल |
| उ पु | पपौ | पपिव | पपिम | मम्लौ | मम्लिव | मम्लिम |

ज्ञा—जज्ञौ, ग्लै—जग्लौ ।

नियम —

१७। आकारान्त धातुओंमें प्र पु तथा उ पु मे ए व का प्र औ है। अजादि अविकारक प्रत्यय आगे रहनेपर, तथा इ आगम कर य आगे रहनेपर इस आ का लोप होता है।

१८। ग्लै—ग्लाता, ग्लास्यति, जग्लौ—ए, ऐ, ओ, तथा ओकार धातुओंको सब आर्धधातुक लकारोंमें आकारान्त समझना चाहिये।

| | गम्—पर । | | | हन्—पर । | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु | जगाम | जग्मतु | जग्मु | जघान | जघ्नतु | जघ्नु |
| म पु | जगमिथ-जगन्थ | जग्मथु | जग्म | जघनिथ-जघन्थ | जघ्नथु | जघ्न |
| उ पु | जगम गाम | जग्मिव | जग्मिम | जघन-घान | जघ्निव | जघ्नि |

घस्—जघास जक्षतु जक्षु, खन्—चखान चख्नतु चख्नु,

जन्—जज्ञे जज्ञाते जज्ञिरे, अद्—आद जघास, आदिथ—जघसि

नियम —

१९। आद—जघास—परोक्षभूतमें अद् को विकल्पसे घस् होता तथा प से पूर्व अद् तथा ऋ को नित्य इ होता है।

२०। जग्मतु, जघ्नतु—अजादि अविकारक प्रत्यय आगे रह गम्, हन्, जन्, खन्, तथा घस् के उपान्त्य अ का लोप होता है, अ

य होने पर हन् के ह् को घ् होता है, और घस् को (घस्—क्षस्—
) घ्, तथा खन् को (खन्—ख्न्) ख्न् होता है।

२१। घस् धातु अद्‌का परोक्षभूतमें होनेवाला एक आदेश है। इस
ए इसके परोक्षभूतमें रूप नहीं होते।

---

पुरा किल समस्ते क्षितिमण्डले सुरथो नाम राजा बभूव। औरसान्
तुनिव प्रजाः सम्यक् पालयतस्तस्य केचिद् भूपा शत्रवो बभूवुः। तैः
ातिप्रबलस्य तस्य युद्धं बभूव। न्यूनैरपि तैर्युद्धे स जिग्ये। ततः स स्वपुर-
यातो निजदेशाधिपोऽभवत्। तत्रापि स प्रबलारिभिराक्रान्तः। दुर्बलस्य
स कोशो बलं च सर्वं स्वपुरेऽपि दुरात्मभिर्बलिभिररिभिरपहृतम्। ततो
तस्वाम्यः स भूपतिर्मृगयाव्याजेन हयमारुह्यैकाकी गहनं वनं जगाम।
ं च कस्यचिद् द्विजवर्यस्याश्रमपदं ददर्श। तेन मुनिना सत्कृतस्तस्मिन्ना-
मे च कञ्चित् कालं तस्थौ ममत्वाकृष्टचेतनः सन्नचिन्तयच्च। यत् पुरं
पूर्वैः पूर्वं पालितं तदधुना मया हीनम्। न जाने मद्भृत्यैरसद्वृत्तैर्धर्मतः
ाल्यते नो वा। धनभोजनैर्नित्यं प्रसादिता मदनुयायिनोऽद्यान्यमहीभृतां
वृत्तिं कुर्वन्ति। अपितु तैर्मम संचितः कोशोऽल्पेनापि कालेन क्षयं गमिष्यतीति।

ज्ञेया वसन्ततिलका तभजा जगौ गः।
रात्रिर्गमिष्यति भविष्यति सुप्रभातं
भास्वानुदेष्यति हसिष्यति पङ्कजश्रीः।
इत्थं विचिन्तयति कोशगते द्विरेफे
हा हन्त हन्त नलिनीं गज उज्जहार॥
न तज्जलं यन्न सुचारुपङ्कजं
न पङ्कजं तद्यदलीनषट्पदम्।
न षट्पदोऽसौ न जुगुञ्ज यः कलं
न गुञ्जितं तन्न जहार यन्मनः॥

एको हि दोषो गुण संनिपाते
　　निमज्जतीन्दोरिति यो बभाषे ।
नूनं न दृष्टं कविनापि तेन
　　दारिद्र्यदोषो गुणराशिनाशी ॥
वासांसि जीर्णानि यथा विहाय
　　नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि ।
तथा शरीराणि विहाय जीर्णा —
　　न्यन्यानि संयाति नवानि देही ॥

---

जिस प्रकार पिता अपने लडकोंका हितचिन्तन करता है उसी प्र
राजाको हृदयसे प्रजाका हितचिन्तन करना चाहिये ।

उस प्रचण्ड पवनने, जो कभी किसीने पहिले सुना नहीं था, बा
सब पेडोंको जडसे उखाड दिया ।

पाण्डव तथा कौरवोंमें अठारह दिन तक घोर युद्ध हुआ । अ
कौरव हारे ।

एक बार राजा दुष्यन्त शिकारके लिये वनमें गया । उसने कण्वमु
आश्रममें प्रवेश किया । उस आश्रमके एक बगीचेमें उसने दो सखिय
साथ पेड़ोंको सींचती हुई शकुन्तलाको देखा । उन दोनोंमें परस्पर
हुआ और उसने शकुन्तलासे गान्धर्व विवाह किया ।

---

सन्नाशब्द ।

| | |
|---|---|
| अभ्याश ( पु )—सामीप्य | क्षितिमण्डल न (क्षिति—स्त्री पृथ्वी )—भूमण्डल |
| असद्व्यय ( असद्व्यय ) ( पु कर्म०, असत्—पगाड+व्यय—पु खर्च) —अयोग्य खर्च [२ कतो | गो ( स्त्री )—पृथ्वी |
| | चेतन ( चेतन ) पु —मन |
| कोश ( कोश ) पु —१ खजाना , | दारिद्र्यदोष (दारिद्र्यदोष ) पु क |

दारिद्र्य—न निर्धनता +
दोष पु )—निर्धनताका दोष
इन् ( पु )—आत्मा
मु् ( न )—धनु
नी ( स्त्री ) कमलकी लता
स्वत् ( पु )—सूर्य
वत् ( पु )—इन्द्र
त्व ( ममत्वम ) न —ममता
मत् ( पु )—राजा
व्याज पु ( मृगया—स्त्री +
व्याज—पु )—शिकारका बहाना

वसन्ततिलका-क ( स्त्री , न )—एक छन्दका नाम
वासस् ( न )—वस्त्र
विप्र ( विप्र ) पु —ब्राह्मण
वृत्ति ( स्त्री )—जीविका
षट्पद ( षट्पद ) पु —भ्रमर
सन्निपात ( सन्निपात ) पु —समूह
सस्य ( सस्यम् ) न —अन्न
सुरथ(सुरथ ) पु —एक राजाका नाम
स्वाम्य (स्वाम्यम्) न —मालकियत , प्रभुता

---

विशेषण।

बल—बहुत बली
यायिन्—अनुगामी
वृत्त ( बहु० )—दुश्चरित्र
ष्ट ( आ+कृष+त )—खींचा गया
न्त ( आ+क्रम्+त )—आक्रमण किया गया
ष्ट ( उप+विश्+त )—बैठा हुआ
—दुर्बल
( उरस —न से )—स्वय अपना

कल—अस्पष्ट मधुर
गहन—घना
गुणराशिनाशिन्—गुणोंके समुदाय को नष्ट करनेवाला
गोप्तृ—रक्षक
जीर्ण ( जृ—शि पर —जीर्यति—का भू कृ )—गला हुआ
तुमुल—घोर
द्विजवर्य—द्विजोंमें श्रेष्ठ
निज—अपना
न्यून—दुर्बल

प्रसादित (प्र+सद्—णि+त) —प्रसन्न किया गया

सञ्चित—(सम्+चि+त) एकट्ठा किया गया

सत्कृत—जिसका सत्कार किया गया

समस्त—सब

सुचारु (प्रादिस०, सुष्ठु चारु) अतिसुन्दर

हीन (हा—छोड़ना, +त)—शून्य

---

धातु।

अप+हृ (अपहरति—भ्वा पर)—हरना, ले जाना

उद्+मूल् (उन्मूलति-भ्वा पर)—उखाड़ना

गद् (गदति भ्वा पर)—बोलना

गाह् (गाहते—भ्वा आ)—प्रवेश करना

गुञ्ज् (गुञ्जति भ्वा पर)—गूंजना

नि+मस्ज् [मज्ज्] (निमज्जति—तु पर)—डूबना

परि+नी [णी] (परिणयति भ्वा पर)—विवाह करना

पालय (पा-अ पर णि)—रक्षण करना

बाध् (बाधते—भ्वा पर)—दु ख देना, सताना

सम्+या (सयाति—अ पर)—प्रवेश करना

हस् (हसति—भ्वा पर)—हसना

अव्यय।

किल—निश्चयसे, लोग ऐसा कहते हैं

नामयित्वा (नम्-णि अव्य भू कृ) झुकाकर

नूनम्—निश्चयसे

पुरा—पूर्वकालमें

पूर्वम्—पहिले

# पाठ २७ ।

## परोक्षभूत ।

जनको ह वैदेहो बहुदक्षिणेन यज्ञेन ईजे ( यज्+लिट् )—मिथिलाके विदेहके राजा जनकने यज्ञ किया, जिसमें बहुत दक्षिणा दी गयी थी ।

ते कपीन्द्रा मन्युं रोद्धुं न शेकुः—वे उत्तम कपि क्रोधको न रोक सके ।

तयोस्तुमुलं युद्धं समापेदे—उन दोनोंमें घोर युद्ध हुआ ।

निशम्य देवानुचरस्य वाचं मनुष्यदेवः पुनरप्युवाच—देव ( शिव ) के सेवककी बात सुनकर मनुष्योंके स्वामी ( राजा ) ने फिर कहा ।

विश्वामित्रमागतं प्रेक्ष्य वसिष्ठः स्वागतं व्याजहार—विश्वामित्रको आये हुए देख वसिष्ठने स्वागत वचन कहा ।

### परोक्षभूत ।

पच्—पर ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | पपाच | पेचतु | पेचु |
| म पु | पेचिथ पपक्थ | पेचथु | पेच |
| उ पु | पपच पपाच | पेचिव | पेचिम |

शक्—पर ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र पु | शशाक | शेकतु | शेकु |
| म पु | शेकिथ शशक्थ | शेकथु | शेक |
| उ पु | शशक-शशाक | शेकिव | शेकिम |

तॄ—पर । भ्रम्—पर ।

प्र पु ततार तेरतु तेरु बभ्राम बभ्रमतु-भ्रेमतु बभ्रमु भ्रेमु

भज्—पर । राज्—पर ।

प्र पु बभाज भेजतु भेजु रराज रराजतु-रेजतु रराजु-रेजु

तृप्—आत्म। वस्—पर।

म पु त्रेपिषे-त्रेप्से त्रेपाथे त्रेपिध्वे-त्रेब्ध्वे उ पु ववास ववसहु वः

भञ्ज्—पर।

प्र पु बभञ्ज बभञ्जतु बभञ्जु

नियम —

१। पेचतु, बभञ्जतु, चस्कन्दतु, पेचिथ—यदि किसी धातुमें दो असंयुक्त व्यंजनके बीच अ हो और उसके प्रथम व्यञ्जनमें द्वित्व होनेपर कोई परिवर्तन न करना हो, तो अभ्यासका लोप होता है और अविकारक प्रत्यय तथा इट सहित थ आगे रहने पर अ को ए होता है।

२। तेरतु, भेजथु, फेलिथ, त्रेपे, शश्रमिव श्रेमिव—तॄ, फल्, भज्, त्रप् इनमें यह एत्व तथा अभ्यासलोप नित्य, तथा श्रम्, त्रस्, राज्, भ्राज् इत्यादिमें विकल्पसे होता है।

३। ववसतु —वकारादि धातुओंमें यह परिवर्तन नहीं होता।

स्मृ—पर। ऋ—पर।

प्र पु सस्मार सस्मरतु सस्मरु म पु आरिथ आरथु आर

कृ—पर।

प्र पु चकार चकरतु चकरु

४। सस्मरतु, चकरतु, आरतु, जजागरतु —ऋकारान्त धातु, जिनके पूर्व संयुक्ताक्षर हो, ॠकारान्त धातु, ऋ, तथा जागृ धातुके परोक्षभूतमें अविकारक प्रत्यय आगे रहनेपर भी गुण आदेश होता है।

यज्—पर। वह्—पर।

प्र पु इयाज ईजतु ईजु उवाह ऊहतु ऊहु
म पु इयजिथ-इयष्ठ ईजथु ईज उवहिथ उवोढ ऊहथु ऊह
उ पु इयाज ईजिव ईजिम उवह-वाह ऊहिव ऊहिम

यज् + थ = इ अयज् + थ = इयज् + थ = इयष् + थ ( २८ वां पाठ, ) = इयष् + ठ = इयष्ठ ।

यज् + अथु = इज् + अथु = इइज् + अथु = ईजथु ।

| ग्रह्—पर । | | | वस्—पर । | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु जग्राह | जगृहतु | जगृहु | उवास | ऊषतु | ऊषु |

| वद्—पर । | | | वच्—कर्मणि । | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु उवाच | ऊचतु | ऊचु | ऊचे | ऊचाते | ऊचिरे |

५। यज्, वद्, वप्, वह्, व्यध, वच, वस् ( रहना ), स्वप्, तथा और कुछ धातुओंके परोक्षभूतमें अभ्यासको सम्प्रसारण होता है। अविकारक प्रत्यय आगे रहनेपर धातुओंको द्वित्व होनेसे पूर्व सम्प्रसारण होता है।

| इष्—पर । | | | इ—पर । | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु इयेष | ईषतु | ईषु | इयाय | ईयतु | ईयु |
| म पु इयेषिथ | ईषथु | ईष | इययिथ-इयेथ | ईयथु | ईय |

| स्वप्—पर । | | | स्मि—आत्म । | | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र पु सुष्वाप | सुषुपतु | सुषुपु | सिष्मिये | सिष्मियाते | सिष्मियिरे |

( अ ) इष् + इथ = इइष् + इथ = इ एष् + इथ = इय् + एष् + इथ = इयेषिथ ।

इइ + अ = इ ऐ + अ = इ आय् + अ = इय् + आय् + अ = इयाय ।

( ब ) इइ + अतु = इय् + अतु = ईय् + अतु = ईयतु ।

( क ) स्वप् + अ = सु अ स्वाप् + अ = सु स्वाप् + अ = सुष्वाप् + अ = सुष्वाप ।

स्मि + ए = सिस्मि ए = सिष्मि + ए = सिष्मिय् + ए = सिष्मिये ।

६। (अ) इयेष, उवोख, इयाय—असवर्ण अच् आगे ॥ अभ्यासके इ वा उ को इय् वा उव् होता है।

(ब) ईयतु—अविकारक प्रत्यय आगे रहनेपर धातुके इ को य अभ्यासके इ को दीर्घ होता है।

(क) सुष्वाप, सिष्मिये—स्वप् तथा स्मि के स् को ष् होता है
श्वि—भ्वा पर का शिश्वय-श्वाय, शुशुव—शाव, शिश्वयिथ—शु (क्योंकि यह धातु सेट् है), ह्वे—हु—जुहु—जुहव—हाव—

७। श्वि के परोक्षभूतके रूप विकल्पसे शु से बनते हैं, औ नित्य हु से बनते हैं।

अर्ह्—पर। अर्च्—पर।

म पु आनर्ह आनर्हतु आनर्हु आनर्च आनर्चतु

अश्—स्वा आत्म म पु—आनशिषे-आनक्षे आनशाथे अ आनड्ढ्वे।

नियम—

८। अकारादि धातुओंमें, जिनमें संयुक्ताक्षर हो, अभ्यासके आ होता और उसके बाद न् आगम होता है। अश्—स्वा में वेट् है, यह नियम लगता है।

(अ) ईश्—म पु ए व—ईशाचके ईशाम्बभूव—ईश उन्द्—उन्दाचकार—बभूव—आस।

(ब) दय्—दयाचक्रे—बभूव—आस, अय्—अयाचक्रे—आस, आस्—आसाचक्रे, विद्—विवेद,—विदाचकार, जागृ—जागराचकार, भी—बिभाय—बिभयाचकार, भृ—बभार—भराचकार, ह्री—जिह्राय—जिह्रयाचकार, हु—जुहाव—जुहवाचकार

(क) चुर्—चोरयाचकार—बभूव—आस, कृ—णि—कारयाचकार—बभूव—आस।

नियम —

६। (अ)—अ वा आ को छोड़कर अजादि धातुओंमें, जिनका
अच् दीर्घ हो वा ह्रस्व होकर उसके पूर्व कोई संयुक्ताक्षर हो,
बाद आम् लगाकर कृ, भू, वा अस्, धातुके परोक्षभूतका रूप जोड़के
रोक्षभूतके रूप बनते हैं।
(आ) दय्, अय्, तथा आस् के परोक्षभूतके रूप भी इसी प्रकार
हैं, विद्—अ पर, जागृ, भी, ह्री, भृ, तथा हु में आम् इत्यादि
रूपसे होते हैं। जब ये होते हैं तब सार्वधातुक लकारोंकी तरह
गे द्वित्व होता है। आम् विकारक प्रत्यय है, वह आगे रहनेपर
अ पर के इ को गुण नहीं होता।
(इ) चुरादिगणके धातु, प्रेरणार्थक तथा इतर मूलज धातुओंके
भूतमें इसी प्रकार रूप बनते हैं।
(ई) यदि धातु आत्मने हो तो कृ के भी आत्मनेपदके रूप इसको
है, पर भू तथा अस् के पर के रूप लगते हैं।
७। कर्मणि वा भावे—तत्यजे, बभूवे—कर्मणि वा भावे प्रयोगके रूप
केवल प्रत्यय लगाकर बनाये जाते हैं।

---

मीहमानाना चाधीयानानां च केचिदर्थं बुध्यन्तेऽपरे न। तत्र किमस्माभि
र्तुं शक्यं स्वाभाविकमेतत्।
ब्राह्मणानामनूचानतम स एषा धौर्यवत्तम।
ल नहु विकल्पः। शीघ्र समक्षमेवावयोरधरोत्तरव्यक्तिर्भविष्यति।
कदा पुत्रेषु फलाहारार्थं वनं गतेषु नियतव्रता जमदग्नेः स्त्री रेणुका
ग्राम। आगच्छन्ती यदृच्छया चित्ररथं नाम नृपमृद्धिमन्तं सभार्य
। दृष्ट्वा च तत्सुखमधिगन्तुमियेष। एतस्माद् दुष्टविचारात् सा
रिच्युता। आश्रमं च तूष्णीं प्रविवेश। जमदग्निस्तां ब्राह्म्या लक्ष्म्या

विवर्जितां धैर्यच्युतां दृष्टवान्। धिक्शब्देन च तां जगर्हे। आनुपूर्व्याच्चतुरः पुत्रान् मातरं हन्तुमादिदेश। ते तु मातृस्नेहाद्विवशा न किञ्चिद् बभाषिरे। तस्मात् क्रोधान्मुनिस्तान् शशाप, पञ्चमं परशुरामं च मातृवधं कर्तुं शशास। मातर्यतीव स्निग्धोऽपि परशुः पितुराज्ञां शिरसि कृत्वाऽस्याः शिरः परशुना चिच्छेद। ततो जमदग्निः प्रसन्नोऽस्मीत्यप्युवाच च।

ममेदं वचनात्तात कृतं ते कर्म दुष्करम्।
वृणीष्व कामान् धर्मज्ञ यावतो [1]वाञ्छसे हृदा॥
स वव्रे मातुरुत्थानमस्मृतिं च वधस्य वै।
पापेन तेन चास्पर्शं भ्रातॄणां प्रकृतिं तथा॥
अप्रतिद्वन्द्वतां युद्धे दीर्घमायुश्च भारत।
ददौ च सर्वान् कामांस्तान् जमदग्निर्महातपाः॥

हा राम हा रमण हा जगदेकवीर
हा नाथ हा रघुपते किमुपेक्षसे माम्।
इत्थं विदेहतनया मुहुरालपन्ती—
मादाय राक्षसपतिर्नभसा जगाम॥

मातुलगृहादागतस्य भरतस्य कैकेय्याश्च संवादोऽयम्—
मातस्तात क्व यातः, सुरपतिभवनं, हा कुतः, पुत्रशोकात्,
कोऽसौ पुत्रश्चतुर्णां, त्वमवरजतया यस्य जातः, किमस्य।
प्राप्तोऽसौ काननान्तं, किमिति, नृपगिरा, किं तथासौ बभाषे,
मद्वाग्बद्धः, फलं ते किमिह, तव धराधीशता, हा हतोऽस्मि।
यस्योदयेनेह जगत् प्रबुध्यते प्रवर्तते चाखिलकर्मसिद्धये।
ब्रह्मेन्द्रनारायणरुद्रवन्दितः स नः सदा यच्छतु मङ्गलं रविः॥

---

१। आत्मनेपदमार्षम्।

ार वेद, छ वेदाङ्ग, मीमांसा, न्याय, पुराण, तथा धर्मशास्त्र ये चौदह
ों अध्याय है ।

ाह्मणका गर्भसे आठवें वर्ष, क्षत्रियका ग्यारहवें, तथा वैश्यका बारहवें
ानयन ( यज्ञोपवीत ) करना चाहिये ।

ुनने मध्यवसे पूछा कि वशिष्ठ और विश्वामित्रमें शत्रुता क्यों
हुई ।

शिकका पुत्र गाधि नामका एक बड़ा राजा था । उसका विश्वामित्र
अति प्रतापी पुत्र था । किसी समय विश्वामित्र मृगयार्थ वन
ीर तृषासे पीड़ित हो वशिष्ठके आश्रममें घुसा । वशिष्ठने उसका
किया । विश्वामित्रने वशिष्ठसे उसकी कामदुघा गौ देनेके लिये
की, पर वशिष्ठने उसे गौ न दी ।

ीटनेका काम नहीं है । आओ, हम लोग लड़े, जिससे लोग समझ
कि हम दोनोंमें अधिक बली कौन है ।

## संज्ञाशब्द ।

| | |
|---|---|
| तरव्यक्ति ( स्त्री )—दोनोंमें दरा उत्कृष्ट वा निकृष्ट ामका स्पष्ट होना | अस्मृति ( स्त्री )—भूलना |
| द्वन्द्विता—( स्त्री अ + प्रति- | आनुपूर्व्य ( आनुपूर्व्यम् ) न —क्रम, एकके बाद दूसरेका होना |
| ्द्विद्व—पु शत्रु + ता )— र अवस्था जिसमें कोई शत्रु ही | उत्थान ( उत्थानम् ) न —उठना |
| | कानन ( काननम् )—वन |
| | चित्ररथ (चित्ररथ ) पु —एक राजाका नाम |
| ा ( अवर सर्व० अवरजा, ाज पु छोटा भाई )—छोटा र्नेन | जमदग्नि ( पु )—एक ऋषिका नाम |
| | तात ( तात ) पु —वत्स, लड़के, शिष्य इत्यादिके सम्बोधनमें प्रयोग किया जाता है |
| ( पु )—भयका अभाव | |

धराधीशता (स्त्री)—पृथ्वीका अधिपति होनेकी दशा
परशु (पु)—फरसा, कुठार
परशुराम (परशुराम) पु—जमदग्निका पुत्र जिसने पृथ्वीको २१ बार क्षत्रियशून्य कर दिया
भारत (भारत) पु—भारतवर्षीय, अर्जुन
मन्यु (पु) १, क्रोध, २, शोक
मातुल (मातुल) पु—मामा

मानस (मानसम्) (न)—मन
रेणुका (स्त्री)—जमदग्निकी
वैदेह (वैदेह) पु—विदेहका
जनक
सुरपति (पु)—देवोंका
इन्द्र
स्वागत (स्वागतम्) न (प्रादि
सुष्ठु आगतम्)—स्वागत
हृद् (न)—हृदय (इसके प्रथम
रूप नहीं होते।)

विशेषण।

अखिल—सब
अधीयान (अधि+इ—अ
आ का वर्त कृ)—पढ़ता हुआ
अनूचानतम—गुरुसे साङ्ग वेद पढ़नेवालोंमें उत्तम (अनु+वच्)
ईहमान (ईह्—भ्वा आ का वर्त
कृ)—चेष्टा करता हुआ
ऋद्धिमत्—समृद्ध
एक—अद्वितीय, अनुपम
एवंविध (बहु०, एवं विधा यस्य स एवंविध, एवम् + विधा—स्त्री प्रकार)—इस प्रकारका, ऐसा

च्युत (च्यु+त, स्त्री च्युता)
गिरा हुआ
तावत्—उतना
त्रस्त (त्रस्+त, स्त्री त्रस्ता)
डरा हुआ
धर्मज्ञ—धर्मको जाननेवाला
नियतव्रत (बहु०, नियत—नि
यम्+त, व्रत-न —स्त्री
—जो नियमसे व्रत करता
ब्राह्म (स्त्री ब्राह्मी)—पवित्र
ब्राह्मणसम्बन्धी
भविष्य—भविष्यत्
महातपस्—जिसका तप बड़ा
यावत्—जितना

...ा—विलाप करता हुआ, विलासले आनन्द देता हुआ
...तिम् (उहु० )—उदास

त्रिवर्जित ( त्रि+वृज्—चु उभ, स्त्री—ता )—रहित

धातु ।

...+प्र+ईक्ष् ( अभिप्रेक्षते—भ्वा आ )—देखना
...+दिश् ( आदिशति—तु पर )—आज्ञा करना
...+ईक्ष् ( उपेक्षते—भ्वा आ )—उपेक्षा करना
...+जन ( उपजायते—दि आ )—उत्पन्न होना
...+आ+सद् ( उपसर्पति—भ्वा पर )—पहुंचना, पास जाना
...( गर्हते—भ्वा आ )—निन्दा करना
...—( च्यवते—भ्वा आ )—गिरना

नि+शम् ( निशाम्यति—दि पर )—सुनना
प्र+बुध् ( प्रबोधति—भ्वा पर )—जागना
वाञ्छ् ( वाञ्छति—भ्वा पर )——चाहना
वि+कत्थ् (विकत्थते—भ्वा आ )—सीटना, अपनी स्तुति करना
वि+आ+हृ ( व्याहरति-भ्वा पर )—कहना
शप ( शपति ते भ्वा उभ )—शाप देना ( कसम खानेके अर्थमें चतुर्थी के साथ—शपे ते मनुजाधिप )

अव्यय ।

...त—आगे
...हारार्थम्—(चतु० तत्पु०, फल—न+आहार—पु ) फल खानेके लिये
...म्—बहुत
...च्छया—( यदृच्छा—स्त्री के तृ का ए व )—अकस्मात्

वै—निश्चयसे, वाक्यालङ्कारमें प्रयोग किया जाता है।
समक्षम्—सामने, किसीकी उपस्थितिमें ( अक्ष्णः समक्षम् योग्यम्—वा समीपम् )
सुखम्—सुखसे

## पाठ ३८ ।

### कुछ अनियत रूप ।

समारूढो मध्यमह्नः सविता—सूर्य दिनके मध्य पर चढ़ा है—यह मध्याह्नकाल है ।

न्यायप्रवृत्तस्य तिर्यञ्चोऽपि सहायतां यान्ति—पशु भी उसके सहायक होते हैं जो न्यायमार्गसे चलता है ।

सा यूनि तस्मिन्नभिलाषबन्धं शशाक शालीनतया न वक्तुम्—वह लज्जावश उस युवाके विषयमें अपने प्रेमको न कह सकी ।

यस्यार्थाः स पुमान् लोके (पुमाल्लोके)—जिसके पास धन है वह जगत् में पुरुष (समझा जाता है)।

परितः सर्वतः (संसारं) त्यक्त्वा व्रजतीति परिव्राट्—वह जो संसारको परितः, चारों ओर से, अर्थात् सम्पूर्ण सबसे छोड़कर चला जाता है वह परिव्राट् अर्थात् संन्यासी है ।

आशिषः प्रतिगृह्यन्ताम्—आशीर्वाद लिये जाय ।

माला कारा पुष्पाणां स्रजो ग्रथ्नन्ति—माली लोग फूलोंकी मालायें गूंथते हैं ।

भेका वर्षासु भवन्तीति वर्षाभ्वः कथ्यन्ते—मेढ़क बरसातमें होते हैं इसलिये वर्षाभू (वर्षामें उत्पन्न होनेवाले) कहाते हैं ।

सा खलु स्वयम्भुवोऽद्वितीया सृष्टिः—वह स्त्री निश्चयसे ब्रह्माकी अपूर्व सृष्टि है ।

जरसा द्विगुणीभूतमस्य शरीरम्—इसका शरीर बुढ़ापेसे मानो दूना हो गया है ।

हे मघवन् अमुं तुरगं प्रतिमोक्तुमर्हसीति रघुस्तमवदत्—"हे इन्द्र इस अश्वको छोड़ना आपको उचित है" इस प्रकार रघुने उससे कहा ।

इस पाठमें अनियत रूप दिये गये है ।

जरा—स्त्री।

| | | |
|---|---|---|
| जरा | जरे-जरसौ | जरस-जरा |
| जराया—जरस | जरयो—जरसो | जराणाम्—जरसाम् |

इसी प्रकार निर्जर शब्दके—निर्जरो निर्जरसौ, निर्जरस्य-निजरस, आदि।

१। अजादि विभक्ति आगे रहनेपर जरा और निर्जर को विकल्पसे जरस् तथा निजरस् आदेश होते है।

सेनानी—पु, स्त्री।

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | सेनानी | सेनान्यौ | सेनान्य | प | सेनान्य | सेनान्यो | सेनानाम् |
| द्वि | सेनान्यम् | ,, | , | स | सेनान्याम् | ,, | सेनानीषु |

सुधी—पु। स्वयम्भू—पु।

सुधी सुधियौ सुधिय स्वयम्भू स्वयम्भुवौ स्वयम्भुव

वर्षाभू—पु। पुनर्भू—स्त्री।

वर्षाभू वर्षाभ्वौ वर्षाभ्व पुनर्भू पुनर्भ्वौ पुनर्भ्व

२। अजादि प्रत्यय आगे रहनेपर धातुज शब्दोंके ई वा ऊ को य्, व्, वा इय् तथा उव् आदेश करनेके नियम कठिन है। अधोलिखित बाते ध्यानमें रखनी चाहिये —

(अ) निय, भुव, नियाम्, भुवि—यदि धातुज शब्दसे पूर्व कोई दूसरा शब्द न हो तो अन्तिम इ वा ऊ को इय् वा उव होता है।

(आ) प्रध, उन्नय (यहा उन्नी मे संयुक्ताक्षर है पर वह धातुका नही है, उद्+नी), यवक्रिय, दुर्ध्य (दुष्ट ध्यायतीति), दुर्धिय (दुष्ट धीर्यस्य ते)—यदि धातुसे अन्तिम ई वा ऊ के पूर्व धातुका संयुक्ताक्षर हो और यदि तत्पुरुष समास हो, तो अन्तिम इ वा ऊ को य् वा व होता है,

